(प्रगट) जान पड़ा कि मित्र तुम तपस्वी की कन्या को चाहते हो। सो भला[54] इस से क्या मिलेगा। वह तौ ब्राह्मण की बेटी है॥

दुष्य०। हे सखा दूज के चन्द्रमा को संसार मुंह उठाकर और आंख खोलकर किस प्रयोजन से देखता है। तू निश्चय मान कि अलीन[55] वस्तु में पुरुवंशियों का मन कभी नहीं जाता है। शकुन्तला एक राजर्षि की बेटी अप्सरा के पेट से है। जानते हो उस की मा उसे पृथ्वी पर डाल स्वर्ग को उड़ गई। दैवयोग से[56] कन्व ऋषि वहां आ निकले। उन्हों ने ऐसे उठा ली जैसे कोई मालती के कुम्हलाते नवीन फूल को आक के पत्ते से उठा ले॥

माढ०। (हंसकर) जैसे किसी की रुचि छुहारों से हटकर इमली पर लगे तैसे ही तुम रनवास के स्त्रीरत्नों को छोड़ इस गंवारी पर आसक्त हुए हो॥

दुष्य०। हे सखा जो तू उस को एक बेर देखे तौ फिर ऐसी[57] न कहे॥

माढ०। सत्य है। जिस की राजा बड़ाई करे वह क्यों उत्तम न होगी[58]॥

दुष्य०। (मुसक्याकर) बहुत कहां तक वर्णन करूं[59]। जब मैं ब्रह्मा की शक्ति को सोचता हूं और शकुन्तला के रूप को देखता हूं तौ मेरी समझ में इस सरस रत्न की चमक उस की सब सृष्टि को फीका करती है। जितने सुरूप के लक्षण हैं विधाता ने सब उसी मोहिनी में इकट्ठे किये हैं॥

माढ०। जो ऐसी है तौ उस के आगे[60] सब रूपवती स्त्री निरादर हैं॥

दुष्य०। मेरी दृष्टि में तौ ऐसी ही है। न जानूं यह अनसूंघा फूल यह अछूता पत्ता यह विना बिधा[61] रत्न यह नया मधु यह अखण्ड पुण्य का फल यह रूप की राशि विधाता किस बड़भागी के हाथ लगावेगा[62]॥

माढ०। उस से बेग विवाह कर लो। नहीं तौ अखण्ड पुण्य का फल

किसी ऐसे अनगढ़ योगी के हाथ लग जायगा जिस का सब शृङ्गार सिर में हिंगोट[3] का तेल होगा ॥

दुष्य॰। मित्र वह परबस है और उस का पिता घर नहीं है ॥

माढ॰। भला तुम को वह कैसा चाहती है[63] ॥

दुष्य॰। सुनो। तपस्वियों की कन्या स्वभाव की सकुचीली[64] होती हैं। तौ भी जब मैं उस के संमुख हुआ उस ने आंख चुराकर मेरी ओर देखा और किसी मिस से हंसी भी। लाज के मारे वह न[65] तौ प्रीति को प्रगट ही कर सकी न गुप्त ही रख सकी ॥

माढ॰। और क्या। देखते ही तुम्हारी गोद में आ बैठती[66] ॥

दुष्य॰। जिस समय मुझ से बिछुरने लगी बड़ी ही सुघड़ाई से अपनी चाह दिखायी। थोड़ी सी चली फिर पांव में कांटा लगने का मिस करके बेअवसर[67] खड़ी हो रही। फिर कुछ चलकर वृक्ष से अपने वल्कलवस्त्र छुड़ाने के मिस[68] पीछे को निहारी ॥

माढ॰। धन्य है आये तौ मृग के पीछे थे[69]। यहां और ही खेल रच दिया[70]। मित्र इसी से यह तपोवन तुम को उपवन से अधिक प्यारा लगता है ॥

दुष्य॰। हे सखा किसी किसी तपस्वी ने मुझे पहचान भी लिया है। अब कहो किस मिस से इस आश्रम में चलें ॥

माढ॰। इस से अधिक और क्या मिस राजा को चाहिये कि तपस्वियों से अन्न का अपना छठा[71] भाग मांगो ॥

दुष्य॰। धिक मूर्ख। कुछ और मिस बतला जिस में बड़ाई मिले। तपस्वियों की रक्षा के लिये तौ मैं रत्नों के ढेर उठा डालूं तौ भी उचित हो। क्योंकि जो सब वर्णों से राजा को प्राप्त होता है सो सदा नहीं रहता परंतु तपस्या का छठा भाग अक्षय है। सो ये ब्राह्मण हम को देते हैं ॥

(नेपथ्य में) अब हमारा मनोरथ सिद्ध हुआ ॥

दुष्य० । (कान लगाकर) अहा यह तो तपस्वियों का सा[72] बोल है ॥

(द्वारपाल आया)

द्वारपाल । स्वामी की जय हो । दो ऋषिकुमार द्वार पर आये हैं ॥

दुष्य० । तुरंत लाओ ॥

द्वार० । अभी लाता हूं । (बाहर गया और दो ब्राह्मणों को साथ लेकर आया) इधर आओ । इधर आओ ॥

पहला ब्राह्मण । (राजा की ओर देखकर) अहा इस तेजस्वी राजा के दर्शन से मन में कैसा विश्वास उपजता है । क्या कारण है जिस से इस के संमुख आते ही मेरा सब भय मिट गया । मेरे जान[73] यह हेतु होगा कि इस की प्रकृति भी तपस्वियों की सी है[74] । हमारी भांति इस ने भी वन का निवास लिया है और हमारी रक्षा करना यही अपने लिये दिन प्रतिदिन तप संचय करना ठहराया है[75] । जितेन्द्री राजा का यश स्वर्ग तक पहुंचता है और वहां उस को गन्धर्व[76] अप्सरा राजर्षि कहकर गाते हैं[77] ॥

दूसरा ब्राह्मण । हे गौतम क्या यही इन्द्र का सखा दुष्यन्त है ॥

प० ब्रा० । हां यही है ॥

दू० ब्रा० । तो फिर क्या आश्चर्य है कि यह अकेला अपनी बांहीं से जो नगर के राजद्वार की अर्गला के तुल्य है समुद्र पर्यन्त[78] सब पृथ्वी पर राज्ञ करता है और स्वर्ग में देवता इन्द्र के वज्र को भूल इसी के धनुष के प्रताप से दैत्यों[79] पर अपना विजय पाना बखानते हैं ॥

दो० ब्रा० । (राजा के निकट जाकर) महाराज की जय हो ॥

दुष्य० । (प्रणाम करके) तुम्हारे आगमन का कारण जानने की हमारी इच्छा है ॥

दो० ब्रा० । महाराज आश्रमवासियों ने यह जानकर कि आप यहीं हो कुछ प्रार्थना की है ॥

दुष्य० । क्या आज्ञा की है ॥

दो॰ ब्रा॰। हमारे गुरु कन्व ऋषि यहां नहीं हैं[80] और राक्षस[81] आकर यज्ञ में विघ्न डालते हैं। इस लिये आप सारथी समेत कुछ दिन[82] इस आश्रम की रक्षा करो॥

दुष्य॰। (मुसक्याकर) यह तौ मेरे ऊपर[83] बड़ा अनुग्रह किया॥

माढ॰। (सैन देकर) अब तौ तुम्हारी मनोकामना पूरी हुई॥

दुष्य॰। (मुसक्याकर) रैवतक तू जाकर सारथी को आज्ञा दे कि रथ लावे और मेरा धनुष बाण भी लेता[84] आवे॥

द्वार॰। जो आज्ञा॥ (बाहर गया)

दो॰ ब्रा॰। (हर्ष से) आप अगलों की रीति पर चलते हो[85]। इस से यही उचित है। और यह तौ प्रसिद्ध ही है कि शरणागत को अभय देने के निमित्त पुरुवंशी सदा रणकङ्कण बांधे रहते हैं॥

दुष्य॰। (प्रणाम करके) ब्राह्मणो तुम आगे चलो। मैं भी आया[86]॥

दो॰ ब्रा॰। सदा जय रहे॥ (दोनों गये)

दुष्य॰। माढव्य क्या तेरी भी इच्छा शकुन्तला के देखने की है॥

माढ॰। पहले तौ कुछ चिन्ता भी न थी। परंतु जब से राक्षसों का नाम सुना है तब से उधर जाने को[87] जी डरता है॥

दुष्य॰। डरता क्यों है। हमारे पास रहना॥

माढ॰। मुझे राक्षस से बचाने का आप को अवकाश भी मिलेगा॥

(द्वारपाल आया)

द्वार॰। महाराज रथ आ गया है और आप की माता की आज्ञा पाकर करभक दूत भी नगर से आया है॥

दुष्य॰। (सत्कार करके) क्या माता का[88] भेजा करभक आया है। अच्छा। उस को आने दो॥

द्वार॰। जो आज्ञा। (बाहर गया और करभक दूत को लिवा लाया) महाराज इधर हैं। संमुख जा॥

करभक। (साष्टाङ्ग होकर) स्वामी की जय हो। माता ने यह आज्ञा की

है कि आप की आर्बल बढ़ाने के निमित्त आज से चौथे दिन[89] आप की बरसगांठ का उत्सव होगा। उस समय आप का आना भी अवश्य है॥

दुष्य०। इधर तो तपस्वियों का काम उधर बड़ों की आज्ञा। इन में से कोई उल्लङ्घन योग्य नहीं है। इस का क्या उपाय करूं॥

माढ०। (हंसकर) अब तो तुम त्रिशङ्कु[90] बनकर यहीं ठहरो[91]॥

दुष्य०। इस समय मेरे चित्त को सचा असमञ्जस है क्योंकि दोनों कार्य दूर दूर पर हैं[92]। (सोचता हुआ) हे सखा तुझ से भी तो माता पुत्र कहकर बोली है[93]। इस से तू ही नगर को जा और कह दे कि हम को तपस्वियों का कार्य करना अवश्य है॥

माढ०। यह तो सब करूंगा। परंतु तुम कहीं ऐसा तो नहीं[93a] समझे हो कि मैं राक्षसों से डर गया हूं॥

दुष्य०। (मुसक्याकर) नहीं। तू बड़ा वीर है। तू क्यों डरेगा॥

माढ०। अब मैं राजा का छोटा भाई हूं या नहीं॥

दुष्य०। हां ठीक है। इसी लिये तेरे साथ को[93b] भीड़ भाड़ भी चाहिये। इन सब को अपने साथ ले जा क्योंकि तपोवन में इतना ठौर भी नहीं है॥

माढ०। तो तो[94] मैं राजा ही हो गया॥

दुष्य०। (आप ही आप) यह ब्राह्मण बड़ा चपल है। कहीं[95] हमारी लगन का वृत्तान्त रनवास में न कह दे। अब इस को कुछ धोखा देना चाहिये। (माढव्य का हाथ पकड़कर) हे मित्र मैं केवल ऋषियों का बड़प्पन रखने को इस तपोवन में जाऊंगा। यह तू निश्चय जान कि तपस्वी की कन्या शकुन्तला के कारण नहीं जाता हूं। देख जो कन्या हरिणियों के साथ रही है और शृङ्गार रस के मरम नहीं जानती है उस से क्योंकर मेरा मन लगेगा। उस का वृत्तान्त जो मैं ने तुझ से कहा था केवल मन बहलाने की बात थी॥

माढ० । सत्य है । आप की जय रहे ॥

दुष्य० । अच्छा हमारा संदेसा यथार्थ भुगता दीजियो । मैं तपस्वियों की रक्षा को जाता हूं ॥

(सब बाहर गये)

---

## अङ्क 3

स्थान वन में तपस्वियों का आश्रम ॥

(कन्व का एक चेला आया)

चेला । (कुश हाथ में लिये अचम्भा सा करता हुआ[1]) अहा दुष्यन्त का कैसा[2] आतङ्क है कि जिस के चरण वन में आते ही हमारे सब यज्ञकर्म निर्विघ्न होने लगे । बाण चढ़ाने की तौ क्या चली[3] । प्रत्यञ्चा की फटकार और धनुष की टंकार ही से हमारे सब क्लेश मिटा दिये । अब चलूं । मुझे ये दाभ वेदी पर बिछाने के लिये यज्ञकरनेवाले ब्राह्मणों को देने हैं[4] । (फिरकर और नेपथ्य के पीछे देखकर) हे प्रियंवदा किस के लिये उसीर[5] का लेप और कमल के पत्ते लिये जाती है । (कान लगाकर सुनता हुआ) क्या कहा[6] कि धूप लगने से शकुन्तला बहुत व्याकुल हो गई है । उस के लिये ठंढाई लिये[7] जाती[8] हूं । अच्छा तौ दौड़ी जा । वह कन्या कन्व की[9] प्राण है । मैं भी गौतमी के हाथ यज्ञमन्त्र का पढ़ा जल[10] भेजूंगा ॥ (बाहर गया)

(आसक्त मनुष्यों की सी दशा बनाये दुष्यन्त आया)

दुष्यन्त । तपस्या का प्रभाव मैं भली भांति जानता हूं । और यह भी समझता हूं कि वह पराए बस[11] है । परंतु अपने चित्त को उस से हटाने की सामर्थ्य नहीं रखता हूं । हे मन्मथ मेरे ऊपर तुझे क्यों दया नहीं आती है । देख तेरा नाम तौ पुष्पशर[12] है । तू ऐसा कठोर क्योंकर हुआ । (कुछ सोचकर) हां इस का हेतु मैं ने जाना । महादेव के कोप की

कुछ आंच[13] तुझ में और तेरे बाणों में अब तक ऐसे बनी है जैसे समुद्र में बडवानल[14]। और जो यह हेतु न होता तो तू भस्म हो चुका था। फिर वियोगियों के हृदय को कैसे जलाता[15]। हे कुसुमायुध स्नेही जनों को तू और चन्द्रमा दोनों विसासी हो। तेरे बाणों को फूल कहना और सुधाकर की किरणों को शीतल बखानना[16] ये दोनों बात[17] हम वियोगियों के लिये असत्य दिखाई देती हैं। क्योंकि हम को कलानिधि आग बरसाता है और तेरे बाण वज्र सम[18] लगते हैं। इस पर भी हे मीनकेतन[19] तू मुझे प्यारा लगता है क्योंकि तू मुझे मृग-नयनी की सुध दिलाता है। हे महाबली पञ्चशर मैं ने तेरी इतनी स्तुति की। तुझे अब भी दया न आई। नहीं। मेरे विलाप ने तेरे बाणों की अनी सौ गुणी पैनी[20] कर दी है। हे मदन यह तुझे योग्य नहीं है कि मेरे हृदय में गम्भीर घाव करने को अपने धनुष की प्रत्यञ्चा कान तक खेंचे। (फिरकर और देखकर) हाय जब यज्ञ समाप्त होगा तब ऋषियों से बिदा होकर मैं कहां अपने दुखी जीव को बहलाऊंगा। (ठंढी श्वास लेकर) प्रिया के दर्शन विना[21] कोई मुझे धीरज देनेवाला नहीं है। अब उसी को ढूंढूं। (ऊपर देखकर) इस घाम को प्यारी कहीं[22] मालिनी के तट पर लताकुञ्जों में सखियों के साथ बिताती होगी[23]। अब वहीं चलूं। (फिरकर और देखकर) मेरी जीवनमूल[24] यहीं होकर[25] गई है क्योंकि जिन डालियों से फूल तोड़े हैं उन का दूध भी अभी नहीं सूखा है। (पवन का लगना प्रगट करके) यहां पवन कमलों की सुगन्ध लिये और मालिनी की शीतल तरङ्गों को छुये अदेह[26] की दही देह को[27] स्पर्श करने आती है। (फिरकर) कहीं[28] इन्हीं बेतों के लतामण्डल में प्यारी होगी। इन वृक्षों में तो देखूं। (फिरकर और चित्त लगाकर देखकर) अब मेरे नेत्र सफल हुए। मनभावती उस पटिया पर फूल बिछाये पौढ़ी है[29] और सखी सेवा में खड़ी हैं। अब चाहो सो हो[30] इन के मते की बातें सुनूंगा॥ (खड़ा होकर गहरी दृष्टि से[31] देखता हुआ)

(दोनों सखियों समेत[32] शकुन्तला दिखाई दी)

दोनों सखी। (पंखा झलती हुई) हे सखी शकुन्तला हम कमल के पत्तों से बयार करती हैं। सो तेरे शरीर को[33] लगती है या नहीं॥

शकुन्तला। (अकुलाकर) सखियो तुम क्यों मेरे लिये दुख सहती हो॥

(दोनों सखी एक दूसरी की ओर देखती हुई)

दुष्य०। (आप ही आप) है इस की तो यह दशा हो रही है। क्या कारण इस ज्वर का है। धूप लगी है या जैसा मैं समझा हूं[34]। (सोच में डूबा हुआ) इस समय मेरे मन में कैसे कैसे संदेह उठते हैं। प्यारी के हृदय में उसीर का लेप लगा है और हाथों में कमलनाल का कङ्कण इतना ढीला हो गया है। परंतु इस दुर्बलता पर भी शरीर कैसा रमणीय है[35]। रतिपति और ग्रहपति इन दोनों की आंच समान है परंतु ग्रीष्म ऋतु के भानु का संताप तरुण स्त्रियों को इतना नहीं सताता है॥

प्रियंवदा। (हौले अनसूया से) हे अनसूया तैं ने भी देखा था या नहीं कि जब शकुन्तला की दृष्टि उस राजर्षि पर पड़ी तब कैसी ठगी सी[36] हो गई थी। कहीं वही रोग तो इसे नहीं है[37]॥

अनसूया। (हौले प्रियंवदा से) मेरे मन में भी यही भ्यासती है। चाहे सो हो इस से पूछना तो चाहिये[38]। (प्रगट) हे सखी शकुन्तला मैं यह पूछती हूं तेरी यह दशा क्योंकर हुई है॥

शकु०। (फूलों की सेज से थोड़ी सी उठकर) सहेलियो तुम ही बताओ तुम इस का कारण क्या समझी हो॥

अन०। सखी हम तेरे हृदय की[39] तो क्या जानें। परंतु जैसी दशा लगन लगे[40] मनुष्यों की कहानियों में सुनी है वैसी तेरी[41] दिखाई देती है। तू ही कह दे तुझे क्या रोग है क्योंकि जब तक मरम न जाने वैद्य औषधि भी नहीं कर सकता है॥

दुष्य०। (हौले आप ही आप) मेरे मन में भी यही थी[42]॥

शकु० । (हौले आप ही आप) मेरी बिथा तो भारी है परंतु इस का कारण तुरंत ही न कह दूंगी ॥

प्रि० । हे शकुन्तला यह अनसूया भली कहती है । तू अपने रोग को बढ़ने मत दे । क्योंकि दिन पर दिन तू दुबली होती जाती है[43] । अब केवल स्वरूप ही रह गया है ॥

दुष्य० । (हौले आप ही आप) प्रियंवदा ने सत्य कहा । इस के कपोल सूख गये हैं अङ्ग शिथिल हो गये हैं कटि अति छीन पड़ गई है[44] कंधे झुक आये हैं रङ्ग पीला पड़ गया है । इस से निश्चय है कि यह मदनाग्नि में झुलसकर ऐसी हो गई है जैसी लपट की मारी चमेली की लता । परंतु मेरे मन को अब भी सजी बनी है[45] ॥

शकु० । (आह करके) सखी तुम से न कहूंगी । किस से कहूंगी । तुम ही को दुख दूंगी ॥

प्रि० । प्यारी इसी से तो हम हठ करके पूछती हैं कि हितू जनों के बटाने से दुख घटता है ॥

दुष्य० । (हौले आप ही आप) अब सुख दुख की साझिन सखियों के पूछने से[46] यह अपने मन की सब बात कह देगी । इस की आंखों का ठगा मैं हूं[47] । सो मेरी भी यही चाह है कि कब इस के मुख से उत्तर सुनूं ॥

शकु० । हे सखी जब से मेरे नेत्रों के सामने इस तपोवन का रखवाला वह चतुर राजर्षि आया तभी से (इतना कह लज्जित होकर चुप रह गई)

दोनों सखी । कहे जा[48] ॥

शकु० । तब से मेरा मन उस के बस होकर[49] इस दशा को पहुंचा है ॥

अन० । चलो । यह भी अच्छा हुआ कि जो तेरे योग्य था उसी से आंख लगी ॥

प्रि० । यह कब हो सकता है कि निर्मल नदी समुद्र को छोड़ ताल में गिरे अथवा सुन्दर लता आम को छोड़ दूसरे वृक्ष से लिपटे ॥

दुष्य० । (हर्ष से आप ही आप) जो मैं सुना चाहता था सो ई प्रिया के मुख से सुन लिया । मेरी बिथा का कारण मन्मथ था । उसी ने उस बिथा को दूर किया । जैसे सूर्य का तेज ग्रीष्म में पहले जीव जन्तु को तपाता है फिर मेंह बरसाकर सुखकारी होता है ॥

शकु० । जो कुछ दोष न समझो तौ ऐसा उपाय करो जिस से वह राजर्षि फिर मिले । और जो तुम ऐसा न करना चाहो तौ मुझे तिलाञ्जली दो [50] ॥

दुष्य० । (आप ही आप) इस वचन से मेरा सब संशय मिट गया ॥

प्रि० । (हौले अनसूया से) हे सखी इस रोग की औषधि मिलनी दुर्लभ दिखाई देती है । और रोग ऐसा कठिन है कि इस में विलम्ब होना न चाहिये । इस से जहां तक बुद्धि चल सके [51] उपाय करो । लगन तौ इस की बड़ाई के योग्य है क्योंकि वह भी पुरुवंशभूषण है ॥

अन० । (हौले) सत्य है । परंतु कौन सा यत्न है जिस से [52] यह रोग तुरंत मिटे और उपाय प्रगट भी न हो ॥

प्रि० । (हौले अनसूया से) उपाय का गुप्त रखना तौ कुछ कठिन नहीं है परंतु तुरंत मिलना बहुत दुर्लभ है ॥

दुष्य० । (आप ही आप) चन्द्रमा विशाखा नक्षत्र में आ जाय तौ क्या आश्चर्य है [53] ॥

अन० । (हौले प्रियंवदा से) क्यों ॥

प्रि० । (हौले अनसूया से) जिस समय प्रथम ही उस राजर्षि ने इस को स्नेह की दृष्टि से देखा मैं जान गई थी [54] कि उस का भी मन इस पर आसक्त हुआ । अब सुनती हूं कि वह भी ऐसा दुर्बल और पीला पड़ गया है [55] मानो इस के अनुराग में उसे रात रात भर जागते बीता है ॥

दुष्य० । (आप ही आप) हो तौ ऐसा ही गया हूं [56] । सारी सारी रात संताप के आंसुओं से भीगकर इस भुजबन्द के रत्न फीके पड़ गये हैं ।

और यह इतना ढीला हो गया है कि सरककर वार वार पहुंचे पर गिरता है ॥

प्रि० । (प्रगट) हे सखी अनसूया मेरे विचार में यह आता है कि एक प्रीतिपत्र लिखूं और फूलों में छुपाकर प्रसाद के मिस से राजा को दूं ॥

अन० । सखी यह उपाय बहुत उत्तम है । परंतु शकुन्तला से भी पूछ लो वह क्या कहती है ॥

शकु० । उस उपाय का परिणाम मुझे सोच लेने दो ॥

प्रि० । जैसी तेरी दशा हो रही है वैसा ही कोई छन्द भी बना दे ॥

शकु० । सखी मैं छन्द तो रचूंगी । परंतु डरती हूं कि कहीं वह राजा अपमान करके फेर न दे[58] ॥

दुष्य० । (आप ही आप) जिस के अपमान से तू डरती है सो हे प्राणप्यारी यह[59] तेरे मिलने को तरसता है । जो कोई लक्ष्मी मिलने[60] की चाह करे उसे चाहे[61] लक्ष्मी न भी मिले परंतु जिस को लक्ष्मी चाहे वह क्योंकर न मिले । हे सुन्दरी जिस से आदर मिलने में तुझे संदेह है सो ई यह[62] प्रीति लगाये तेरे संमुख खड़ा है । रत्न किसी को ढूंढने नहीं जाता है । रत्न ही को सब ढूंढते हैं ॥

अन० । सखी तू अपने गुणों को घटाकर[63] कहती है । नहीं तो[64] । ऐसा मूर्ख कौन होगा जो सूर्य का ताप मिटानेवाली शीतल शरद-चांदनी को रोकने के लिये अपने सिर पर कपड़ा ताने[66] ॥

शकु० । (मुसक्याकर) मैं उसी बात के सोच विचार में हूं जो तुम ने कही है ॥ (सोचने लगी)

दुष्य० । (आप ही आप) प्यारी को लोचन भर[67] देखने का यह अवसर अच्छा है । इस समय छन्द बनाने में इस की चढ़ी भौंह कैसी शोभायमान है और पुलकित कपोलों से प्रीति कैसी स्पष्ट दरसाती है ॥

शकु० । सखी छन्द तो मैं ने बना लिया । परंतु लिखने की सामग्री नहीं है ॥

प्रि॰। तू पढ़ती जा[68]। मैं इस कोमल कमल के पत्ते पर अपने नखों से लिख लूंगी ॥

शकु॰। सखियो सुनो। इस छन्द में अर्थ बना या नहीं ॥

दोनों सखी। बांच ॥

शकु॰। (बांचती हुई)

दोहा

तो मन की जानति नहीं अहो मीत सुखदैन।
पै मो मन कों करत है मैन महाबेचैन ॥

सोरठा

लाग्यो तो सों नेह रैन दिना कल ना परे।
प्रेम तपावत देह तन मन अपनो दे चुकी ॥

दुष्य॰। (झट पट आगे बढ़कर उसी छन्द में पढ़ता हुआ)

दोहा

केवल तो हि तपावही मदन अहो सुकुमारि।
भस्म करत पै मो हियो तू चित देखि बिचारि ॥

सोरठ

भानु मन्द कर देत केवल गंधि कमोदिनि हि।
पै शशिमण्डल स्वेत होत प्रात के दरस तें ॥

दो॰ सखी। (हर्ष से) तुम भले आये। हमारी सखी का मनोरथ पूरा हुआ ॥ (शकुन्तला आदर देने को उठने की इच्छा करती हुई)

दुष्य॰। रहो रहो। मेरे लिये क्यों परिश्रम करती हो। तुम्हारा यह ताप का[70] सताया कोमल शरीर जो सेज के फूलों को कुम्हलाता है और ये भुजा जिन में कमल के मुरझाये कङ्कणों की सुगन्ध आती है इतना कष्ट सहने योग्य नहीं है ॥

शकु॰। (आप ही आप) अरे मन तू अब तौ धीरज धर ॥

अन॰। महाराज आप भी उसी चटान पै बिराजिये जहां शकुन्तला है॥ (शकुन्तला ने जगह दी[71])

दुष्य॰। (बैठकर) कहो तुम्हारी सखी के शरीर का कुछ ताप घटा॥

दो॰ सखी। (हंसकर) अभी औषधि मिली है। अब घटेगा॥ (शकुन्तला लज्जित हो गई)

दुष्य॰। (आप ही आप) यह केवल अपने रूप ही के बल से मन को बस नहीं करती है। इस का लज्जित होना भी चित्त को ठगे[72] लेता है। देखो अपनी आंखों के ताड़ित किये[73] कमल की पखुरियों को कैसे अनोखेपन से गिन रही है॥

शकु॰। प्रियंवदा मेरे निकट आ॥

प्रि॰। (पास जाकर) आई॥

शकु॰। राजा से यों कहो....॥ (कान में कुछ कहती हुई)

प्रि॰। हे बड़भागी तुम से[74] शकुन्तला बिनती करती है कि प्रथम मिलाप को भूल मत जाना[75]॥ (शकुन्तला से) महाराज भी यही कहते हैं॥

शकु॰। महाराज जैसे रूपवान हैं वैसे ही चतुर भी हैं॥

प्रि॰। हे सज्जन यद्यपि तुम्हारी दोनों की[76] परस्पर प्रीति प्रगट है परंतु इस सखी का स्नेह मुझ से फिर कुछ कहलाया चाहता है[77]॥

दुष्य॰। सुन्दरी जो कुछ कहा चाहती हो निधड़क कहो। छुपाओ मत क्योंकि[78] कहने को मन में आवे और कहा न जाय तौ चित्त को खेद करता है॥

प्रि॰। प्रजा को[78] दुख हो तौ राजा का धर्म है कि उस दुख को मिटावें॥

दुष्य॰। सत्य है। इस से बड़ा कोई धर्म राजा के लिये नहीं है॥

प्रि॰। हमारी सखी को तुम्हारी लगन ने इस दशा को पहुंचा दिया है। अब तुम ही इस योग्य हो कि इस को जीवदान दो[79]॥

दुष्य॰। हे सुन्दरी प्रीति तौ हमारी परस्पर है। परंतु इस में सब विधि कृतार्थ मैं ही हूं[80]॥

शकु॰। (मुसक्याकर) राजा को क्यों यहां बिलमाती हो। उन का मन रनवास में धरा होगा॥

दुष्य॰। मेरे मन को हे मृगनयनी तुझ से अधिक कोई प्यारा नहीं है। अब तू ऐसे वचन कहकर[81] क्यों मेरे हृदय को घायल करती है॥

अन॰। (हंसकर) हे सज्जन हम यह सुनते हैं कि राजा बहुत रानियों के प्यारे[82] होते हैं। तुम हमारी सखी का ऐसा निर्बाह करना[83] जिस से हम को क्लेश न पहुंचे॥

दुष्य॰। हे सुन्दरी अधिक क्या कहूं[84]। मेरे रनवास में चाहे जितनी[85] रानी हों मुझे दो ही वस्तु संसार में प्यारी होंगी एक पृथ्वी दूसरी तुम्हारी सखी॥

दोनों सखी। तो अब हमारी चिन्ता मिटी॥

प्रि॰। (सैन देकर हौले अनसूया से) देख। अब शकुन्तला का जी कैसा हरा होता है जैसे लपट की सताई मोरनी वर्षा के बादल आने और शीतल पवन[86] लगने से चैतन्य हो जाती है॥

शकु॰। (दोनों सखियों से) मैं ने तुम से बड़े कठोर वचन कहे हैं। सो यह[87] अपराध क्षमा करना॥

प्रि॰। हम ने सीख ही ऐसी दी थी जिस से कड़े वचन सुनने पड़ें[88]। परंतु राजा से क्षमा मांगो। उन्हीं का अपमान हुआ होगा॥

शकु॰। महाराज मैं बिनती करती हूं कि जो कुछ कहनी न कहनी बात[89] मेरे मुख से आप के संमुख अथवा पीछे निकली हों यह अपराध क्षमा किया जाय। (हौले सखियों से) सखियो तुम भी मेरे लिये कुछ कहो॥

दुष्य॰। हे पद्मिनी क्षमा मैं तब करूंगा जब तू फूलों की आधी सेज पर मुझे भी निज जन जान[90] आसन देगी॥

दोनों सखी। हां हां सच्ची[91] तो है। थोड़ी सी जगह राजा को भी दे इन का मन संतुष्ट हो॥

शकु॰। (रिस सी होकर प्रियंवदा से) चुप रहो चञ्चल। तुम मुझ से इस दशा में भी हंसी करती हो॥

प्रि॰। (अनसूया की ओर देखकर) हे अनसूया हरिण का बच्चा अपनी मा को ढूंढता फिरता है। चलो उसे मिला दें॥ (दोनों चलीं)

शकु॰। सखियो मैं अकेली रही जाती हूं। तुम में से एक तौ मेरे पास रहो। यहां कोई नहीं है॥

दोनों सखी। (मुसक्याकर) अकेली क्यों है। जो सब पृथ्वी का रखवाला है सो तौ तेरे पास बैठा है॥ (दोनों गईं)

शकु॰। हाय मुझे अकेली छोड़कर तुम से कैसे जाते बनता है[92]॥

दुष्य॰। प्यारी कुछ चिन्ता मत कर। मैं तेरा टहलुआ बना हूं। जो कुछ कहना[93] हो सो कह। आज्ञा दे तौ शीतल कमल के पंखे से पवन झलूं। कहै कोमल पैरों को अङ्क में रखकर धीरे धीरे दाबूं॥

शकु॰। मैं बड़ों का अपराध न लूंगी[94]॥ (उठकर चलने को मन किया)

दुष्य॰। अभी दुपहरी कड़ी पड़ती है और तेरे शरीर की यह दशा है। ऐसे में[95] इस शीतल सेज को जिस पर कमल के दल तेरे हिये को दाब रहे हैं छोड़कर कठिन धूप कैसे सहेगी॥ (खैंचकर बिठाने लगा)

शकु॰। छोड़ो छोड़ो। मैं स्वतन्त्र नहीं हूं[96]। ये दोनों सहेली मेरे साथ इसी लिये थीं कि कभी दूर न हों। परंतु क्या करूं॥

दुष्य॰। (आप ही आप) कहीं रिस न हो जाय[97]॥

शकु॰। (सुनकर) तुम्हारा कुछ दोष नहीं है। अपने भाग्य का दोष है॥

दुष्य॰। ऐसे अच्छे भाग्य को क्यों दोष देती है॥

शकु॰। दोष क्यों न दूं। अच्छे भाग्य होते तौ क्या मेरे मन को पराए गुणों पर लुभाकर बेबस[99] कर देते॥ (चल दी[100])

दुष्य॰। (आप ही आप) स्त्री को इतनी सामर्थ्य है कि विलम्ब करके काम को मन ही में जला दे। परंतु पुरुष काम के ताप से आप जलता है। अब मैं अपने सुख को कैसे पाऊं॥ (शकुन्तला के निकट जाकर अञ्चल पकड़ा)

शकु॰। (फिरकर) छोड़ो छोड़ो। हे पुरुवंशी नीति का पालन करो। यद्यपि मैं काम से पीड़ित हूं तौ भी पराधीन[101] हूं। देखो आश्रम में तपस्वी लोग इधर उधर फिरते हैं॥

दुष्य॰। हे कामिनी गुरुजनों का कुछ भय मत कर। काहे से कि[102] कन्व धर्म को जानते हैं। तुझे दोष न देंगे। बहुतेरी ऋषि कन्या गान्धर्व[103] रीति से ब्याही गई हैं। उन के मा बाप ने कुछ दोष नहीं लगाया॥

शकु॰। अञ्चल छोड़ दो। मैं अपनी सखियों से कुछ बात कह आऊं। (थोड़ी दूर गई फिर पीछे को देखकर) हे पुरुवंशी यद्यपि तुम्हारी इच्छा पूरी नहीं हुई है और मैं ने केवल क्षणमात्र[104] बातें ही कर लेने दी हैं तौ भी शकुन्तला को भूल मत जाना[105]॥

दुष्य॰। हे सुन्दरी तू चाहे जितनी दूर जा[106] मेरे हृदय से न्यारी न होगी। जैसे वृक्ष की छाया चाहे जितनी बढ़े जड़ को नहीं छोड़ती है॥

शकु॰। (कुछ चलकर आप ही आप) क्या करूं। इस ने इतनी बिनती की है कि मेरे पैर आगे को नहीं पड़ते हैं[107]। अब वृक्षों की ओट[108] बैठकर देखूं तौ यह मुझे कैसा चाहता है[109]॥ (वृक्षों में बैठ गई)

दुष्य॰। (आप ही आप) हाय मुझ स्नेही को छोड़कर यह ऐसी जाती है मानो[110] कभी पहचान ही न थी। शरीर की[111] तौ कोमल है परंतु मन की[111] बड़ी निठुर है। जैसे सिरस का फूल तौ नरम होता है परंतु डाली कठोर होती है॥

शकु॰। (आप ही आप) यह सुनकर अब मुझ में चलने की सामर्थ्य नहीं रही॥

दुष्य॰। (आप ही आप) अब प्यारी के बिना इस सूने ठौर में क्या करूंगा। (चल दिया[112] फिर आगे देखकर बोला) अहा अब तौ कुछ ठहरूंगा। क्योंकि उस के हाथ से गिरी यह कमलनाल की पहुंची जिस में उशीर की सुगन्ध

आती है[112a] अचानक मेरे सामने ऐसी आई है मानो पैरों को बेड़ी आई[113] ॥ (बड़े चाव से पहुंची को उठा लिया)

शकु (अपनी बांह को देखकर आप ही आप) हाय मैं ऐसी दुर्बल हो गई हूं कि बांह से कङ्कण गिरता भी न जाना[114] ॥

दुष्य० । (कङ्कण को उठाकर और छाती से लगाकर आप ही आप) अहा कैसा सुख इस के छूने से हृदय को होता है । हे प्यारी इस कङ्कण ने मुझे धीरज दिया है जिस के देने से तू नट गई[115] ॥

शकु० । (आप ही आप) अब मुझ से यहां नहीं रहा जाता[116] । चलूं । इसी मिस से दिखाई दूं ॥ (हौले हौले उस की ओर जाती हुई)

दुष्य० । (हर्ष से) अहा इन नेत्रों को फिर भी जीवनमूरि का दर्शन हुआ । यह भी भाग्य में लिखा था कि विलाप के पीछे फिर दैव कुछ सुख देगा । जैसे प्यासे पपीहा की टेर सुनके घटा पानी देती है ॥

शकु० । (राजा के आगे खड़ी होकर) हे पुरुवंशी जब मैं आधी दूर निकल गई तब बांह से गिरे कङ्कण की सुध आई । मेरा हृदय साख भरता है[117] कि तुम ही ने लिया होगा । हे महाभाग मैं बिनती करती हूं मेरा कङ्कण दे दो । नहीं तो मुनि लोगों में दोनों का चवाव होगा[118] ॥

दुष्य० । एक भांति दूंगा[119] ॥

शकु० । कैसे दोगे ॥

दुष्य० । जो तू मुझे बांह में पहना देने दे ॥

शकु० । अच्छा । क्या डर है ॥ (नगीच गई)

दुष्य० । तौ आओ । इस चटान पर बैठें । (दोनों बैठे । शकुन्तला का हाथ लेकर) अहा इस बांह में फिर नवीन लता के समान पहला बल और रूप आया । अथवा इस की दशा कामदेव की सी है कि शिव-द्रोह की ज्वाला से भस्म होकर फिर देवताओं के अमृत बरसाने से सजीव हुआ ॥

शकु० । (राजा का हाथ मसककर) हे आर्यपुत्र वेग पहनाओ ॥

दुष्य० । (आप ही आप) अब मुझे विश्वास हुआ[120] । क्योंकि आर्यपुत्र शब्द केवल पति के लिये बोला जाता है । (प्रगट) प्यारी यह कङ्कण तुम्हारी बांह में ठीक न आया । लाओ[121] इसे फिरकर बनावें ॥

शकु० । (हंसकर) जैसे तुम्हारी इच्छा हो ॥

दुष्य० । (कुछ विलम्ब करके) यह अर्द्धचन्द्र है कि शोभा पाने के लिये आकाश को छोड़ तेरी बांह पर कङ्कण बनने आया है ॥

शकु० । मुझे तौ चन्द्रमा सूझता नहीं है । मेरे कानों पर कमल के फूल हैं इन से पराग उड़कर आंखों में पड़ा है । इस से दृष्टि इस समय मंदी हो रही है ॥

दुष्य० । (हंसकर) कहे तौ[122] मुख से फूंककर आंखों को निर्मल कर दूं ॥

शकु० । यह तौ बड़ी कृपा हो । परंतु मुझे तुम्हारा विश्वास नहीं है[123] ॥

दुष्य० । कभी नया सेवक स्वामी की आज्ञा से कुछ अधिक करते भी सुना है[124] ॥

शकु० । तुम्हारी यही लुरखुरी की बातें तौ विश्वास नहीं होने देतीं । (धीरे से फूंक मारी) बस करो । अब मेरी दृष्टि ज्यों की त्यों हो गई । अब मैं लजाती हूं कि मुझ में कोई गुण ऐसा नहीं है जिस से आप के इस अनुग्रह का पलटा दे सकूं ॥

दुष्य० । इस से बड़ा और क्या पलटा होगा कि तू ने अपने होंठों का सौरभ मुझे लेने दिया । क्योंकि भौंरा कमल की वासना ही से संतुष्ट हो जाता है ॥

(नेपथ्य में) हे चकवी अब चकवे से[125] न्यारी हो । रात आई ॥

शकु० । (कान लगाकर और लटपटाकर) हे महाराजकुमार निश्चय मेरे शरीर का वृत्तान्त पूछने को कन्व की छोटी बहन गौतमी आती है । तुम वृक्ष की आड़ में हो जाओ ॥

दुष्य० । अच्छा । यही करूंगा ॥ (चला गया)

(हाथ में कमण्डल लिये गौतमी आई)

गौतमी । (शकुन्तला की ओर अति चिन्ता से[126] देखकर) पुत्री तेरे लिये मन्त्र पढ़ा जल लाई हूं । क्या तू यहां अकेली ही है । सहेली कहां गईं ॥

शकु॰ । प्रियंवदा और अनसूया दोनों अभी नदी को गई हैं ॥

गौ॰ । (जल के छींटे देकर[127]) शकुन्तला तेरे शरीर का ताप कुछ घटा कि नहीं ॥ (नाड़ी देखी[128])

शकु॰ । हां कुछ घटा है ॥

गौ॰ । इस कुश के जल से तेरा शरीर निरोग हो जायगा । कुछ भय मत कर । परंतु अब संध्या हुई । घर को चल ॥

शकु॰ । (हौले से उठकर आप ही आप) हे मन तेरी आकांक्षा पूरी हो गई तौ भी चिन्ता न मिटी । इस का क्या उपाय होगा । (थोड़ी दूर चलकर खड़ी हुई) हे संतापहरनेवाली लताओ मैं तुम से बिनती करती हूं कि कभी फिर भी सुख दिखाना[129] ॥ (गौतमी के साथ चलती हुई)

दुष्य॰ । (उसी स्थान पर आकर और गहरी सांस भरकर) सत्य है । जिस बात का मनोरथ किया जाय उस में विघ्न अवश्य होता है । (चारों ओर देखकर) हाय चटान पर यही फूलों की सेज है जिस पर वह पौढ़ी थी । यही कमल का पत्ता है जिस पर प्यारी ने नेहपत्र लिखा था । यह उस की बांह से गिरा कमलों का कङ्कण है । यद्यपि यह बेतलता सूनी है तौ भी इन चिह्नों को देख देख मुझ से छोड़ी नहीं जाती[130] । मुझे धिक्कार है कि प्यारी से मिलकर फिर उस के वियोग में समय व्यतीत करता हूं । जो एक बेर फिर उस लताभवन में वह मनभावती आवे तौ कभी बिछुरने न दूं । सुख की घड़ी बड़े श्रम से मिलती है । मेरा यह मूर्ख मन अब तौ ऐसा प्रण करता है परंतु प्यारी के संमुख कायर हो जाता है ॥

(नेपथ्य में) हे राजा अब हमारा संध्या के यज्ञकर्म का समय हुआ और मांसाहारी राक्षसों की छाया हुताशन की वेदी पर सांझ के मेघ के वर्ण[131] फिरती दिखाई देती है । इस से भय उपजा है ॥

दुष्य॰ । हे तपस्वियो भयभीत मत हो । मैं आया ॥ (बाहर गया)

## अङ्क ४

स्थान तपोवन ॥

[1](दोनो सखी फूल बीनती आईं)

अनसूया । हे सखी प्रियंवदा हमारी सहेली शकुन्तला का गान्धर्व विवाह हुआ । और पति भी उसी के समान मिला । इस से हमारे मन को सुख हुआ । परंतु फिर भी चिन्ता न मिटी ॥

प्रियंवदा । सखी और क्या चिन्ता रह गई ॥

अन० । आज वह राजर्षि तपस्वियों का यज्ञ पूरा कराकर अपनी राजधानी हस्तिनापुर को बिदा हुआ है । वहां रनवास में पहुंचकर जाने[2] यहां की सुध रहेगी या न रहेगी ॥

प्रि० । इस की कुछ चिन्ता मत करो । ऐसे गुणवान मनुष्य कभी निर्लज्ज नहीं होते हैं । अब चिन्ता की बात यह है कि न जानें पिता कन्व इस वृत्तान्त को सुनकर क्या कहेंगे ॥

अन० । मेरे मन में तो यह भ्यासती है कि वे इस वृत्तान्त से प्रसन्न होंगे ॥

प्रि० । क्यों ॥

अन० । इस लिये कि उन का संकल्प था कि यह कन्या किसी गुणवान को दें । सो दैव ने वैसा ही योग मिला दिया[3] । फिर वे क्यों अप्रसन्न होंगे ॥

प्रि० । सत्य है । (फूलों की टोकरी को देखकर) हे सखी जितने फूल पूजा के लिये चाहियें[4] उतने तो बीन चुकीं ॥

अन० । अब थोड़े से शकुन्तला से गौरिपूजा करने के लिये और[5] बीन लें ॥

प्रि० । अच्छा ॥ (दोनों फूल बीनने लगीं)

(नेपथ्य में) मैं आता हूं ॥

अन॰। (कान लगाकर) हे सखी ऐसा बोल जान पड़ता है मानो कोई अतिथि आश्रम में आया है॥

प्रि॰। क्या डर है। शकुन्तला वहां बनी है[6]॥

अन॰। शकुन्तला है तौ[7]। परंतु उस का मन ठिकाने नहीं है। चलो। इतने ही फूल बहुत हैं[8]॥ (चल दीं)

(नेपथ्य में) हे अतिथि का निरादर करनेवाली मैं तुझे श्राप देता हूं। कि जा। जिस पुरुष के ध्यान में तू ऐसी मग्न बैठी है कि तैं ने मुझ तपस्वी को भी आया न जाना वही तेरा निरादर करेगा। और फिर तू उस के संमुख होकर अपनी सुध दिलावेगी तौ भी वह तुझे ऐसा भूल जायगा जैसा कोई उन्मत्त मनुष्य चैतन्य होकर उन्मत्तता की कही[9] बातों को भूल जाता है॥

प्रि॰। हाय हाय बुरी हुई। किसी तपस्वी का अपराध बेसुधी में शकुन्तला से बना[10]॥

अन॰। (आगे देखकर) ठीक है। तभी[11] रिसभरे दुर्वासा[12] वेग वेग लौटे जाते हैं॥

प्रि॰। इन को छोड़ और किसी को ऐसी सामर्थ्य नहीं है कि अपराधी को श्राप से भस्म कर दे। हे अनसूया तू पैरों पड़कर जैसे बने तैसे इन को मना ला[13]। तब तक मैं उन के लिये अर्घ संजोती हूं॥

अन॰। मैं जाती हूं॥

प्रि॰। (दौड़कर चली इस से पांव रपट गया) हाय उतावली होकर मैं ने फूलों की टोकरी गिराई। अब कहीं ऐसा न हो कि[14] पूजा उल्लङ्घन हो जाय॥ (फूल बीनने लगी)

(अनसूया फिर आई)

अन॰। हे सखी इन का स्वभाव बहुत टेढ़ा है। और क्रोध इतना है कि किसी भांति मनाये नहीं मानते हैं। परतु तौ भी मैं ने कुछ सीधे कर लिये॥

प्रि० । इन का थोड़ा सीधा होना भी बहुत है। तुम यह कहो कि कैसे मने ॥

अन० । जब किसी भांति न माने तब मैं ने पैरों में गिरकर यह बिनती की कि हे महापुरुष तुम को इस ने आगे नहीं देखा था। इस से तुम्हारे प्रभाव को नहीं जानती थी। अब इस कन्या का अपराध क्षमा करो ॥

प्रि० । तब क्या कहा ॥

अन० । तब बोले कि मेरा श्राप झूठा नहीं होता है। परंतु जब इस का पति अपनी मुंदरी को देखेगा तब श्राप मिट जायगा। यह कहकर अन्तर्ध्यान हो गये ॥

प्रि० । तौ कुछ आशा है। क्योंकि जब वह राजर्षि चलने को हुआ था[15] तब अपनी अंगूठी जिस में उस का नाम खुदा था शकुन्तला की उंगली में पहना दी थी और उस को तुरंत पहचान भी लेगा। यही शकुन्तला के लिये अच्छा उपाय है ॥

अन० । आओ। अब चलें। देवियों से प्रार्थना करें ॥

प्रि० । हे अनसूया देख। बाएं कर पर कपोल धरे पति के वियोग में प्यारी सखी कैसी चित्र सी बन रही है[16]। दूसरे की[17] तौ क्या चलाई। इसे अपनी भी सुध नहीं है ॥

अन० । हे प्रियंवदा यह श्राप की बात हम ही[18] तुम जानें। शकुन्तला को मत सुनाओ। क्योंकि उस का स्वभाव कोमल बहुत[19] है ॥

प्रि० । ऐसा कौन होगा जो मल्लिका की लहलही लता पर तत्ता पानी छिड़के ॥ (दोनों गईं)

(कन्व का एक चेला आया)[20]

चेला । महात्मा कन्व ऋषि प्रभासतीर्थ से आ गये हैं। और मुझे आज्ञा दी है कि देख आ रात कितनी रही है[21]। सो मैं रात देखने को बाहर आया हूं। (इधर उधर फिरकर आकाश की ओर देखता हुआ) अहा यह

तौ प्रभात हो गया। चन्द्रमा और सूर्य इस संसार की संपत्ति विपत्ति की अनित्यता का कैसा [22] अनुमान कराते हैं। औषधिपति तौ इस समय अस्त होने पर है [23] और ग्रहपति अरुण [24] को सारथी किये [25] उदय हुआ चाहता है [26]। उन की शोभा उदय अस्त पर बढ़ घट होती है [27]। ऐसे ही सज्जन मनुष्य सुख दुख में धीरज रखते हैं। इन की घटती बढ़ती इस संसार के उतार चढ़ाव का दृष्टान्त है। वही कमोदिनी जिस की शोभा की बड़ाई होती थी अब चन्द्रास्त में दृष्टि को आनन्द नहीं देती। केवल सुगन्ध रह गई है। और ऐसी कुम्हला गई है जैसे अपने प्यारे के वियोग में अबलाजन [28] व्यथित होती हैं। देखो बेर के पत्तों पर ओस की बूंदों को अरुण कैसी [29] शोभा देता है। दाभ की कुटी से मोर निद्रा छोड़ छोड़ बाहर निकलते हैं। यज्ञस्थानों से भाग भागकर मृग टीले पर खड़े कैसे [29] ऐंड़ाते हैं। वही चन्द्रमा जो गिरिराज सुमेरु के सिर पर पांव धरता [30] और अन्धकार को मिटाता [30] हुआ मध्याकाश में विष्णुधाम तक चढ़ गया था अब अपना तेज गंवाकर नीचे को जाता है। ऐसे ही इस संसार में बड़े मनुष्य अति श्रम से अपनी कामना को प्राप्त होते हैं फिर तुरंत उतरना पड़ता है [31]

(अनसूया कुछ विचारती हुई आई)

अन०। (आप ही आप) यद्यपि शकुन्तला तपोवन में इतनी बड़ी हुई है [32] और इन्द्रियों का सुख नहीं जाना है तौ भी लगन ने यह दशा उस की [33] कर दी है। हाय राजा ने कैसी अनीति इस के साथ की है [35]॥

चेला। (आप ही आप) अब होम का समय हुआ। गुरु से चलकर कहना चाहिये [36]॥ (बाहर गया)

अन०। रैन बीत गई। मैं अभी सोते से भी नहीं उठी हूं। और जो उठी भी होती तौ क्या करती [37]। हाथ पैर तौ कहने ही में नहीं है [38]। अब निर्दई कामदेव का मनोरथ पूरा हुआ कि उस ने एक

मिथ्यावादी राजा के बस में हमारी सीधी सची सखी को डालकर इस दशा को पहुंचाया है। और जो यह फल दुर्वासा के श्राप का[39] नहीं है तौ क्या हेतु है कि धर्मात्मा राजा ने ऐसे वचन देकर अब तक संदेसा भी न भेजा। अब यह उचित है या नहीं कि उस मुद्री[40] को हम राजा के पास भेजें। अथवा और भी कोई उपाय है जिस से हमारी प्यारी सखी का विरह मिटे। उस का तौ कुछ अपराध नहीं है। पिता कन्व तीर्थ करके आ गये। परंतु उन से यह बात कहने को कि शकुन्तला का विवाह राजा दुष्यन्त से हो गया है और गर्भवती भी है मेरा हियाव नहीं पड़ता है[41]। हे दैव अब क्या उपाय करें जिस से शकुन्तला की बिथा दूर हो॥

(प्रियंवदा आई)

प्रि०। अनसूया चलो। शकुन्तला की बिदा का उपचार करें॥

अन०। (आश्चर्य से) सखी तू क्या कहती है॥

प्रि०। अभी मैं शकुन्तला से यह बात पूछने गई थी कि रात को चैन से सोई या नहीं ....॥

अन०। सो तब[42]॥

प्रि०। सो वह तौ सिर झुकाये बैठी थी। इतने में पिता कन्व निकट आकर उस से मिले[44] और यह शुभ वचन बोले कि हे पुत्री बड़े मङ्गल की बात है कि आज प्रातकाल जब ब्राह्मण ने अग्निकुण्ड में आहुति दी तब यद्यपि यज्ञ के धूएं से उस की दृष्टि धुंधुली हो रही थी तौ भी आहुति अग्नि के बीच[45] में पड़ी। इस लिये अब तुम को मैं अधिक दुख में न रक्खूंगा। आज तुम्हारी बिदा इस कुटी से उस राजा के रनवास को कर दूंगा जिस ने तुम्हारा पाणिग्रहण किया है॥

अन०। हे सखी जो बातें मुनि के पीछे हुई थीं[46] सो उन से किस ने कह दीं॥

प्रि० । जब मुनि यज्ञस्थान के निकट पहुंचे तब आकाशवाणी कह गई[47] ॥

अन० । (चकित होकर) तू कैसी[48] अचम्भे की बात कहती है ॥

प्रि० । सखी सुन । आकाशवाणी ने यह कहा कि हे ब्राह्मण जैसे होम की अग्नि से शमी गर्भवती होती है[49] तैसे ही तेरी बेटी ने पृथ्वी की रक्षा के निमित्त राजा दुष्यन्त से एक अंश तेज का[50] लिया है ॥

अन० । (आनन्द से प्रियंवदा को भेटकर) हे सखी यह सुनकर मुझे बड़ा सुख हुआ । परंतु सखी के बिछोह का दुख भी है । इस लिये आज हमारा हर्ष शोक समान[51] है ॥

प्रि० । सखी को सुख होगा । इस से हम को भी कुछ शोक न करना चाहिये ॥

अन० । मैं ने इसी दिन के लिये उस नारियल में जो वह[52] देखो आम के वृक्ष पर लटकता है नागकेशरी भर रक्खी थी । तुम उसे उतारकर कमल के पत्ते में रक्खो । तब तक मैं थोड़ा सा गोरोचन[52a] और मिट्टी और दूब मङ्गलकार्य के लिये ले आऊं ॥

प्रि० । बहुत अच्छा ॥ (प्रियंवदा ने नागकेशरी ली और अनसूया गई)

(नेपथ्य में) हे गौतमी शार्ङ्गरव और शारद्वत मिश्रों से कह दो कि शकुन्तला के संग जाना होगा[53] ॥

प्रि० । (कान लगाकर) अनसूया विलम्ब मत करो । पिता कन्व हस्तिनापुर[54] के जानेवालों[55] को आज्ञा दे रहे हैं ॥

(अनसूया सामग्री लिये आई)

अन० । मैं आई । चलो ॥ (दोनों गईं)

प्रि० । (देखकर) वह देखो । शकुन्तला सूर्योदय का सिरस्नान करके खड़ी है और बहुत सी ऋषियों की स्त्री टोकरियों में तण्डुल लिये आशीस दे रही हैं । चलो । हम भी आशीस दे आवें ॥

(शकुन्तला और गौतमी और तपस्वियों की स्त्रियां आईं)

१ तपस्विनी। हे राजवधू तू पति की प्यारी हो ॥

२ तपस्विनी। तू सूरवीर पुत्र की माता हो ॥ (आशीर्वाद देकर तपस्विनी गईं)

दो॰ सखी। (शकुन्तला के निकट जाकर) कहो सखी स्नान अच्छे हुए ॥

शकु॰। (आदर से) सखियो भली आईं। यहां बैठो। कुछ बातें करें ॥ (दोनों बैठ गईं)

अन॰। तुम नेक ठहरो। तौ मैं कुछ मङ्गल नेग कर दूं ॥

शकु॰। तुम करोगी सो अच्छा ही करोगी। परंतु फिर तुम से मिलने का अवसर कठिन हो जायगा ॥ (यह कहकर आंसू डाल दिये)

दो॰ सखी। सखी ऐसे मङ्गल समय जब कि तू सुख भोगने जाती है रोना उचित नहीं है ॥ (यह कहकर दोनों ने आंसू डाल दिये और वस्त्र पहराने लगीं)

प्रि॰। सखी तेरे इस सुन्दर अङ्ग को तौ अच्छे वस्त्राभरण चाहिये थे[56]। परंतु अब ये ही साधारण फूल पत्ते आश्रम में मिल सके हम पहराती हैं ॥

(कन्व का चेला अच्छे अच्छे वस्त्राभूषण लेकर आया)

चेला। रानी को ये वस्त्राभूषण पहराओ ॥ (देखकर सब स्त्री चकित हो गईं)

गौतमी। हे पुत्र हारीत ये वस्त्राभूषण कहां से आए ॥

चेला। पिता कन्व के तपप्रभाव से ॥

गौ॰। क्या यह मन में बिचारते ही प्राप्त हो गये ॥

चेला। नहीं। महात्मा काश्यप की आज्ञा हुई कि शकुन्तला के निमित्त वृक्षों से फूल ले आओ। आयसु[58] होते ही तुरंत किसी वनदेवी ने कोमल हाथ उठाकर चन्द्रमा के तुल्य श्वेत साड़ी दी। किसी ने महावर के लिये लाक्षारस दिया। कोई[59] भूषण बनाने लगी ॥

प्रि॰ । कमल के मकरन्द को महक की मक्खी भी सिर झुकाती है ॥

गौ॰ । (शकुन्तला को देखकर) वनदेवियों से वस्त्राभरण मिलना यह सगुन तुझे सासरे में राजलक्ष्मी का दाता होगा ॥ (शकुन्तला लजा गई)

चेला । गुरु जी मालिनी के स्नानों को गये हैं । वहीं जाकर यह वृत्तान्त वनदेवियों के सत्कार का उन से कहूंगा ॥ (गया)

अन॰ । (आभूषण पहराती हुई) हे सखी हम वनवासिनियों ने ऐसे भूषण आगे कभी न देखे थे । इस से हम ज्यों के त्यों पहराना नहीं जानती हैं । परंतु मैं अपनी चित्रविद्या के बल से[60] सिंगार कराती हूं ॥

शकु॰ । (मुसक्याकर) हां तेरी चतुराई को मैं जानती हूं ॥

(कन्व कुछ विचार करते हुए आए)

कन्व । (आप ही आप) आज शकुन्तला जायगी । इस से उत्कण्ठा करके मेरा हृदय स्नेह के बस आंसुओं से भरा आता है[61] । जब मुझ वन-वासी की यह दशा है तो गृहस्थियों की क्या गति बेटी बिदा होने के समय होती होगी[62] ॥ (इधर उधर मन बहलाने के लिये टहलने लगे)

प्रि॰ । सखी शकुन्तला अब तुम्हारा यथोचित सिंगार हुआ । इस साड़ी को जो वनदेवियों ने दी है पहरो ॥ (शकुन्तला ने उठकर साड़ी पहरी)

गौ॰ । हे पुत्री पिता कन्व मिलने को आए हैं ॥

शकु॰ । (उठकर लज्जा से) पिता मैं नमस्कार करती हूं ॥

कन्व । पुत्री जैसी प्यारी राजा ययाति[63] को शर्मिष्ठा हुई तैसी तू अपने पति को होगी । और जैसा चक्रवर्ती पुत्र पुरु शर्मिष्ठा के[64] हुआ तैसा ही तेरे[64] होगा ॥

गौ॰ । ऋषि के वचन सत्य होंगे[65] ॥

कन्व । आओ बेटी । हुतासन की प्रदक्षिणा कर लो । (सब ने प्रदक्षिणा की) यही अग्नि जो वेदी में प्रज्वलित होकर नैवेद्य को लेती है परंतु मन्त्र पढ़ी दाभ को यद्यपि आस पास[66] बिछी है परंतु[67] बाधा नहीं पहुंचाती यही अग्नि जो हव्य के गन्ध से पापों को नाश करती

है तेरी रक्षा करेगी[68]। (शकुन्तला ने परिक्रमा दी) अब पुत्री तू शुभ घड़ी में बिदा हो। (चारों ओर देखकर) संगजानेवाले मिश्र[68a] कहां हैं॥

(शाङ्गरव और शारद्वत आए)

दो॰ भाई। मुनि जी हम ये हैं॥

कन्व। पुत्र शाङ्गरव अपनी बहन को गैल बताओ॥

सारथी। आओ भगवती। इधर आओ॥ (सब चले)

कन्व। हे तपोवन के वृक्षो जिस शकुन्तला ने तुम्हारे विना सींचे कभी जल भी नहीं पिया और जिसे यद्यपि पुष्पपत्र के गहने बनाने का चाव था परंतु प्यार के मारे तुम्हारे फूल पत्ते कभी न तोड़े और बड़ा आनन्द सदा तुम्हारे मौरने के समय माना इस को तुम पति के घर जाने की आज्ञा दो। (कोयल[69] बोली) यह देखो वनदेवियों ने आज्ञा दी॥

(आकाशवाणी) शकुन्तला को यह यात्रा मङ्गलकारी हो। और उस के सुख के निमित्त मार्ग में पवन फूलों का पराग बरसावे। कमलसंयुक्त निर्मल जल के ताल उस को पर्यटन में सुख दें। और वृक्षों की सघन छाया सूर्य के तेज से रक्षा करे॥

सारथी। यह आशीर्वाद किस ने दिया कोकिला ने या तपस्वियों की सहवासिनी वनदेवियों ने॥

गौ॰। हे पुत्री तपस्वियों की हितकारी वनदेवी तुझे आशीर्वाद देती हैं। तू भी इन को प्रणाम कर॥ (शकुन्तला फिरकर नमस्कार किया)

शकु॰। (प्रियंवदा से हौले हौले) हे प्रियंवदा आर्यपुत्र से फिर भेट होने का तो मुझे बड़ा उत्साह है। परंतु इस वन को जिस में इतनी बड़ी हुई हूं छोड़ते आगे को पांव नहीं पड़ते हैं[70]॥

प्रि॰। अकेली[71] तुझी को शोक नहीं है। ज्यों ज्यों[72] तेरे बिदा होने का समय निकट आता है तेरे विरह से वन में बिथा सी[73] छायी जाती है। देख हरिणियों ने घास चरना छोड़ दिया है। मोर नाचना[74] भूल

गये हैं। वृक्षों के पत्ते तेरे बिछोह की आंच से पीले हो होकर[75] ऐसे गिरते हैं मानों आंसू टपके॥

शकु०। पिता आज्ञा दो तो इस माधवीलता से भेंट लूं। क्योंकि इस से मेरा बहिन का सा स्नेह है[76]॥

कन्व। बेटी मिल ले[77]। मैं भी तुम्हारे स्नेह को जानता हूं॥

शकु०। (लता से भेंटकर) हे वनज्योत्स्ना यद्यपि तू आम का आश्रय ले रही है तो भी भुजा पसारके मुझ से मिल ले। अब मैं तुझ से दूर जा पडूंगी[78]। परंतु मन तुझी में रहेगा। पिता इस लता को मेरे ही समान गिनियो॥

कन्व। बेटी मेरे मन में बड़ी चिन्ता रहती थी कि तुझे अच्छा पति मिले। सो अपने सुकृतों से तैं ने योग्य वर पाया। अब मैं तेरी प्यारी लता का भी विवाह इस आम से जो उस के निकट मौर रहा है कर दूंगा। तू विलम्ब मत करे। बिदा हो॥

शकु०। (दोनों सखियों के पास जाकर) हे सखियो प्यारी माधवी को मैं तुम्हें सौंपती हूं॥

दो० सखी। सखी हमें किस को सौंपे[79] जाती है॥ (दोनों ने आंसू डाल दिये)

कन्व। अनसूया इस समय रोना न चाहिये। शकुन्तला को धीरज बंधाओ॥ (सब आगे को चले)

शकु०। हे पिता जब यह हरिणी जो गर्भ के बोझ से चलने में अलसाती है और आश्रम के निकट चरती है जने तब इस की कुशल कहला भेजना[80]। भूल मत जाना॥

कन्व। न भूलूंगा॥

शकु०। (कुछ चलकर और फिरकर) यह कौन है जो मेरे अञ्चल को नहीं छोड़ता है॥ (फिर पीछे फिरकर देखा)

कन्व। यह वही मृगछौना है जिस को तैं ने पुत्र सम[81] पाला है। यह वही है जिस का मुंह जब कभी दाभ से चिर जाता था तू[82]

हिंगोट का तेल लगाती थी और जिस को तैं ने समा के चांवल खिला खिलाकर इतना बड़ा किया है। अब यह अपनी पालनेवाली के चरण क्योंकर छोड़े॥

शकु०। अरे छौना तू मेरे लिये क्यों रोता है। तेरी मा तौ तुझे जनते ही[83] छोड़ मरी थी। मैं ने पालकर तुझे इतना बड़ा किया है। तैसे ही मेरे पीछे[84] पिता कन्व तेरा पालन करेंगे। अब तू लौट जा॥ (आंसू डालती चली)

कन्व। बेटी यह समय रोने का नहीं है। हम सब फिर मिलेंगे। आंसुओं से तेरी दृष्टि रुक रही है। इस से ऐसा न हो कि ऊंचे नीचे में पांव पड़े[85]। अब तू अपने धीरज से आंसुओं को रोक॥

सारथी। हे महात्मा सुनते हैं[86] कि प्यारे मनुष्यों को पहुंचाने[87] वहीं तक जाना चाहिये जहां तक जलाशय न मिले[88]। अब यह सरोवर का तट आ गया[89]। आप हम को आज्ञा देकर आश्रम को सिधारो॥

कन्व। तौ आओ छिन मात्र इस वट की छाया में ठहर लें। (सब छाया में गये) राजा दुष्यन्त को क्या संदेसा भेजना योग्य है॥ (विचार करने लगा)

अन०। (शकुन्तला से हौले हौले) हे सखी आज इस आश्रम में सब का चित्त तुझी में लगा है और सब तेरे बिछोह में उदास हैं। देख चकवी कमल के पत्तों में बैठी बहुतेरा बोलती है परंतु चकवा उत्तर नहीं देता। चोंच से चुगा[91] छोड़ तेरी ही ओर निहार रहा है॥

कन्व। पुत्र शार्ङ्गरव जब तू राजा के संमुख पहुंचे तब शकुन्तला को आगे करके मेरी ओर से यह कहियो[92] कि हम तपस्वियों को केवल तप के धनी[93] जानो और अपने श्रेष्ठ कुल को बिचारकर[94] इस लड़की पर भी सब रानियों की भांति वही स्नेह रक्खो जो तुम्हारे हृदय में आप से आप[95] इस की ओर उत्पन्न हुआ है। इस

से अधिक हम क्या मांगें। और विशेष प्यार तो भाग्य के आ-धीन है॥

सारथी। आप का संदेसा मैं ने भली भांति गांठ बांध लिया[96]॥

कन्व। (शकुन्तला की ओर बड़े मोह से) हे पुत्री अब तुझे भी कुछ सीख दूंगा। क्योंकि यद्यपि हम वनवासी हैं तो भी लोक के व्यवहारों को भली भांति जानते हैं॥

सारथी। विद्वान पुरुषों से क्या छुपा है॥

कन्व। बेटी सुन। जब तू रनवास में वास पावे तब पति का आदर और गुरु जनों[97] की शुश्रूषा करियो। सौतों में सपत्नीभाव से मत रहियो। सहेली की भांति टहल करियो। कदाचित पति तिरस्कार भी करे तो भी उस की आज्ञा से बाहर मत हूजियो। नौकर चाकरों को एक सा समझियो। और अपस्वार्थी मत हूजियो। जो कुलवधू इस धर्म में चलती हैं वे अच्छी गृहस्थिनी कहलाती हैं। और जो इस से विमुख होती हैं सो कुलकलङ्किनी होती हैं। जब पति संमुख आवे तो उठकर आदर कीजियो। और जो कुछ वचन वह कहे सो नम्रता से सुन लीजियो। उस के चरणों में दृष्टि रखियो और बैठने को आसन दीजियो। पति की सेवा आप कीजियो। उस से पीछे सोइयो और पहले जागियो। यह सब कुलवधुओं के मुख्य धर्म बड़ों ने कहे हैं। कहो गौतमी यह शिक्षा कैसी है॥

गौ०। कुलवधुओं के लिये यह उपदेश बहुत श्रेष्ठ है। पुत्री इस को भूल मत जाना॥

कन्व। बेटी आ। मुझ से और अपनी सखियों से एक बेर फिर मिल ले॥

शकु०। क्या प्रियंवदा और अनसूया यहीं से आश्रम को लौट जायगीं॥

कन्व। बेटी इन को लौट जाने की आज्ञा दे क्योंकि अभीजब तब कुआ-री हैं[98] इन का नगर में जाना योग्य नहीं है। गौतमी तेरे संग जायगी॥

शकु॰। (कन्व से भेटकर) हाय मैं पिता की गोद से न्यारी होकर मलय-गिरि से उखाड़े चन्दन[99] के पौधे की भांति बिह्ननी भूमि में कैसे जीऊंगी॥

कन्व। पुत्री ऐसी विकल मत हो। जब तू घर की धनी होगी और राजापति मिलेगा तब वैभव के कामों में यद्यपि कभी कभी व्याकुल हो जायगी परंतु इस दुख का कुछ बहुत[101] स्मरण न रहेगा। और फिर जब तेरे तेजस्वी पुत्र का जन्म होगा तब इस बिछोह को संपूर्ण भूल जायगी। (शकुन्तला ऋषि के पैरों में गिर पड़ी) मेरे आशीर्वाद से तेरी मनो-कामना पूरी होगी॥

शकु॰। (दोनों सखियों के पास जाकर) आओ सखियो। दोनों एक ही संग भुजा पसारके भेट लो॥

अन॰। (दोनों मिलीं) हे सखी कदाचित राजा तुरंत तुझ को न पहचान ले[102] तौ यह मुंदरी जिस पर उस का नाम खुदा है दिखा दीजियो॥

शकु॰। (घबराकर) सखी तेरे इस वचन ने तौ मेरा हृदय कंपा दिया॥

प्रि॰। प्यारी डरे मत। स्नेह में झूठी शङ्का बहुधा उठती हैं॥

सारथी। अब दिन बहुत चढ़ गया है[103]। चलो बिदा हो॥

शकु॰। (फिर आश्रम की ओर देखकर) हे पिता इस आश्रम को कब फिर देखूंगी॥

कन्व। बेटी जब कुछ काल पति के साथ तुझे[104] बीत लेगा और तेरे महाबली पुत्र हो लेगा[105] तब उस पुत्र को राज्य सौंपकर अपने पति सहित इस आश्रम में तू फिर आवेगी[106]॥

गौ॰। चलने का समय बीता जाता है। अब पिता को लौट जाने दे। मुनि जी आप जाओ॥

कन्व। हे बेटी मेरे नित्यकर्म में विघ्न मत डाले। (सांस लेकर) मेरा शोक न घटेगा क्योंकि तेरे सुकुमार हाथों के बोये धान कुटी के सामने नित्य दृष्टि के सांहीं रहेंगे। अब सिधारो। मार्ग मङ्गलकारी हो॥ (गौतमी और दोनों मित्रों[107] सहित शकुन्तला गई)

दो॰ सखी। (वियोग से शकुन्तला की ओर देखकर) अब तो सखी वृक्षों की ओट हुई[108] ॥

कन्व। (सांस लेकर) बेटियो अब तुम्हारी सखी गई। तुम इस सोच को त्यागकर हमारे साथ आओ ॥

दो॰ सखी। पिता शकुन्तला विना तपोवन सूना लगता है ॥ (सब लौटे)

कन्व। सत्य है तुम को ऐसा ही दिखाई देता होगा[109]। (विचार करते हुए चले) शकुन्तला को बिदा करके आज मैं सुचित हुआ। बेटी किसी दिन पराए ही घर का धन होती है। आज मेरा चित्त ऐसा प्रसन्न हुआ है मानो किसी की धरोहर दे दी[110] ॥

---

## अङ्क ५

स्थान राजभवन ॥

(एक बूढ़ा द्वारपाल सांस भरता हुआ आया)

द्वारपाल। हाय बुढ़ापे ने मेरी क्या दशा कर दी है। यही छड़ी जिस से मैं आगे रनवास में द्वारपाली का काम भुगताता था अब बूढ़ापे में मेरे चलने का सहारा बनी है। (बाहर से शब्द हुआ कि राजा से कहो कुछ अवश्य काम है) मुझे कुछ समाचार राजा से भुगताने[1] हैं। सो जब रनवास को जांयगे तब कहूंगा। परंतु इस में विलम्ब न होना चाहिये। (हौले आगे को चला) मैं क्या कहने को था[2]। हां यह कि कन्व के चेले आशीर्वाद देने आए हैं। हे दैव बुढ़ापा भी मनुष्य को कैसी[3] आपदा है। इस अवस्था में मनुष्य की बुद्धि बुझते दीपक के समान कभी[4] मन्द कभी चेतन हो जाती है। (इधर उधर फिरकर देखकर) महाराज वे बैठे हैं। अभी अपनी प्रजा को संतान के सदृश समाधान करके एकान्त में गये हैं जैसे गजराज दिन में सब हाथियों को इधर उधर भेजकर आप शीतल छांह में विश्राम लेने जाता है। राजा अभी धर्मासन से उठे हैं। इस लिये

मुझे उचित नहीं है कि इस समय कन्व के चेलों के आने का संदेसा कहूं। नहीं तो राजा विश्राम को जाने से रुक जांयगे। परंतु जिन के सिर[4] पृथ्वी का भार है उन्हें विश्राम कहां होता है। सूर्य के रथ में घोड़े सदैव[5] जुते ही रहते हैं। पवन दिन रात चला ही करता है। शेष-नाग[6] सदा पृथ्वी को सिर पर धरे ही रहता है। ऐसे ही जिस ने प्रजा की कमाई से छठा भाग[7] लिया उस को किसी समय विश्राम नहीं है॥ (इधर उधर डोलने लगा)

(दुष्यन्त और माढव्य कुलसेवकों समेत आए)

दुष्यन्त। (अकुलाता सा) याचक तो अपना अपना वांछित पाकर प्रसन्नता से चले जाते हैं। परंतु जो राजा अपने अन्तःकरण से[8] प्रजा का निर्धार करता है नित्य चिन्ता ही में रहता है। पहले तो राज्य बढ़ाने की कामना चित्त को खेदित करती है। फिर जो देश जीतकर बस किये उन की प्रजा के प्रतिपालन का नियम दिन रात मन को विकल रखता है जैसे बड़ा छत्र यद्यपि घाम से रक्षा करता है परंतु बोझ भी देता है॥

(दो ढाड़ी[9] गाते हुए आए)[10]

प॰ ढाड़ी। कड़खा।

निजकारणदुख ना सहो सहो पराए काज।
राजकुलन व्यवहार यह सो पालहु महाराज॥
अपने सिर पर लेत हैं वर्षा शीत रु घाम।
जिमि तरवर हित पथिक के निज तर दे विश्राम॥

दू॰ ढाड़ी। छप्पय।

दुष्ट जनन वशकरन लेत जब दण्ड प्रचण्ड हि।
देत दण्ड उन नरन चलत मर्याद जो छंड हि॥
करत प्रजाप्रतिपाल कलह के मूल विनाश हि।
जिहि निमित्त नृपजन्म धर्म सब करत प्रकाश हि॥
महाराज दुष्यन्त जू चिरजीवो नितनवलवय।
भेदि विघ्न व्यापार सब प्रजा हि करि राखो अभय॥

दोहा।

धनवैभव तौ और हू बहुत अचियन माहि।
पै सुप्रजाहित तुम हि से अधिक भेद कछु नाहि ॥

सोरठा।

राखत बन्धु समान या ही तें तुम सबन कों।
करत मान संमान दुख न काहू देत तौ ॥

दुष्य॰। इस राग के सुनने से परिश्रमों का दुख मिटकर चित्त नया सा हो गया है ॥

माढव्य। सत्य है। जैसे थके बैल की सब थकावट उस समय उतर जाती है जब लोग कहते हैं कि ये आए बैलों के राजा[11] ॥

दुष्य॰। (मुसक्याकर) अहा मित्र तू यहीं है। आ एकान्त बैठें ॥ (राजा और माढव्य दोनों बैठे)

माढ॰। (कान लगाकर) मित्र संगीतशाला की ओर कान लगाओ। देखो[12] वीन की तान कैसी मधुर मधुर आती है। रानी हंसमती तुम्हारे सुनाने को किसी नये गीत पर अभ्यास कर रही है ॥

दुष्य॰। चुप रह। सुनने दे ॥

द्वारपाल। (आप ही आप) अभी राजा का ध्यान दूसरी ओर है। कुछ ठहरकर कहूंगा ॥ (अलग चला गया)

(नेपथ्य में राग कालंगड़ा इकताला)[13]

भ्रमर तुम मधु के चाखनहार।
आम की रसभरी मृदुल मञ्जरी ता सों प्रीति अपार ॥
रहसि रहसि नित रस लेवे को धावत है करि नेम।
क्यों कल आई कमल बसेरे कित भूले प्यारी को प्रेम ॥

दुष्य॰। आहा यह गति[14] कैसा प्रेम उपजाती है ॥

माढ॰। आप ने अर्थ समझ लिया। मेरी समझ में तौ नहीं आया ॥

दुष्य॰। (मुसक्याकर) एक समय में हंसमती पर आसक्त था। और अब

इतने दिन[15] बिछुरे हो गये हैं। इस से उलहना देती है। मित्र तू जा हमारी ओर से कह दे कि रानी हम तेरी चेतावनी को समझे॥

माढ०। जो आज्ञा महाराज की। (हौले से उठकर) परंतु तुम तौ मित्र ऐसी[16] कहते हो जैसे कोई तीक्षण बरछी की भाल को पराए हाथ से पकड़ना चाहे। मुझे यह अच्छा नहीं लगता है[17] कि रोसभरी स्त्री से ऐसा संदेसा जाकर कहूं॥

दुष्य०। जा सखा। तेरी चतुराई की बातें उस का रोस मिटा देंगी॥

माढ०। धन्य है। अच्छा संदेसा दिया[17a]। देखिये क्या हो[18]॥

(बाहर गया)

दुष्य०। (आप ही आप) यह क्या कारण है कि यद्यपि मुझे किसी स्नेही का वियोग नहीं है तौ भी विरह का गीत ही सुनते[19] मेरे चित्त को उदासी हो आती है। यह कारण हो तौ हो[20] कि सुन्दर रूप देखकर और मधुर गान सुनकर मनुष्य को जन्मान्तर की प्रीति का स्मरण होता है॥

द्वार०। (उदास होकर और आगे बढ़कर) महाराज की जय हो। हिमालय की तराई के वनवासी दो तपस्वी कुछ स्त्रियों समेत[21] आए हैं और कन्व मुनि का संदेसा लाए हैं। महाराज की क्या आज्ञा है॥

दुष्य०। (आश्चर्य से) क्या तपस्वी स्त्रियों के साथ आए हैं॥

द्वार०। हां महाराज॥

दुष्य०। सोमराट से कह दो कि वनवासियों को वेद की विधि से सत्कार करके लिवा लावे। मैं भी उन से भेटने योग्य स्थान में बैठता हूं॥

द्वार०। जो आज्ञा॥ (बाहर गया)

दुष्य०। कञ्चुकी हम को अग्निस्थान की गैल बताओ॥

कञ्चुकी। महाराज यह गैल है। (आगे आगे[22] चला) यह द्वार जिस में दाभ बिछे हैं और होमधेनु बंधी है अग्निहोतृस्थान का[23] है। आप पधारिये॥

(नौकरों के कंधों पर सहारा लेकर[24] दुष्यन्त यज्ञस्थान की देहली पर गया)

दुष्य॰। कन्व मुनि ने क्या संदेसा भेजा होगा[25]। कहीं तपस्वियों के तप में किसी ने विघ्न तौ नहीं[26] डाला। अथवा तपोवन के जीवों को किसी ने सताया तौ न[27] हो। अथवा मेरे पापों से तपस्वियों की बोई लतावेलों का फूलना तौ नहीं मिट गया। ये सब असमञ्जस मेरे चित्त को व्याकुल करते हैं॥

कञ्चुकी। जिस बात की चिन्ता महाराज को है सो कभी न हुई होगी[28] क्योंकि तपोवन के विघ्न तौ केवल आप के धनुष की टंकार ही से मिट जाते हैं। मेरे जाने[29] ये तपस्वी महाराज के सुकर्मों से प्रसन्न होकर धन्यवाद देने आए हैं॥

(शारद्वत और शार्ङ्गरव और गौतमी शकुन्तला का हाथ गहे हुए आए। और उन के आगे आगे बूढ़ा द्वारपाल और पुरोहित भी आए)

द्वारपाल। इधर आओ महात्माओ। इस मार्ग आओ॥

शार्ङ्गरव। हे मित्र शारद्वत देखो। जिस राजा के आधीन संसार के सर्वसुख हैं[30] और जो सब मनुष्यों का आदर संमान करता है सो वह[31] विराजमान है। यहां कोई कैसा ही आवे निरादर किसी का नहीं होता है[32]। परंतु मेरा चित्त सदा सांसारिक बातों से विरक्त रहा है। इस लिये आज बहुत से मनुष्यों में आने से मन घबराता है॥

शारद्वत। सत्य है। जब से नगर में धसे हैं तब से मेरी भी यही दशा है। परंतु मैं ने तौ अपना मन ऐसे समझा लिया है जैसे कोई निर्मल जल से न्हाया किसी तेल मिट्टी लपेटे हुए के साथ परबस पड़ जाय[34] अथवा शुद्ध मनुष्य को अशुद्ध के साथ और जागते हुए को सोते के साथ और स्वतन्त्र को बंधुए के साथ रहना हो और वह अपने मन को धीरज दे॥

पुरोहित। इसी से तौ आप सरीके सज्जनों की बड़ाई है[35]॥

शकुन्तला। (बुरा सगुन देखकर) हे माता मेरी दाहिनी आंख[36] क्यों फरकती है॥

गौतमी। दैव कुशल करेगा। तेरे भर्ता के कुलदेव अमङ्गलों को दूर करके तुझे सुख देंगे॥

(सब आगे को बढ़े)

पुरोहित। (राजा को बतलाकर) हे तपस्वियो वर्णाश्रम की[36a] रक्षा करनेवाले महाराज आसन पर बैठे तुम्हारी बाट हेरते हैं[37]॥

शार्ङ्गरव। यही हमारी चाह थी। क्योंकि सदा की[38] रीति है कि फल आए वृक्ष नवता है सुखद जल धारण करके मेघ झुकता है। ऐसे ही परोपकारी नर संपत्ति पाकर अभिमान त्यागते हैं॥

कञ्चुकी। महाराज ये ऋषि लोग आप के संमुख चले आते हैं। इस से आप में इन का स्नेह दिखाई देता है[39]॥

दुष्य०। (शकुन्तला की ओर देखकर) आहा यह नारी कौन है जिस का रूप वस्त्रों में झलक रहा है। तपस्वियों के बीच में ऐसी दीप्यमान है मानों पीले पत्तों में नई कोंपल॥

कञ्चुकी। महाराज यह तो प्रत्यक्ष ही है कि रूप इस भाग्यवती का दर्शन योग्य है॥

दुष्य०। रहने दो। पराई स्त्री देखनी उचित नहीं है॥

शकु०। (आप ही आप अपने हृदय पर हाथ रखकर) हे हृदय तू क्यों धड़कता है। राजा के प्रथम मिलाप का ध्यान करके धीरज धर॥

पुरोहित। (आगे आकर) महाराज का कल्याण हो। इन तपस्वियों का आदर सत्कार विधिपूर्वक[40] हो चुका। अब ये अपने गुरु का संदेसा लाए हैं। सो सुन लीजिये॥

दुष्य०। (आदर से) सुनता हूं। कहने दो॥

दो० भाई। (हाथ उठाकर) महाराज की जय रहे॥

दुष्य०। तुम सब को मैं भी प्रणाम करता हूं॥

दो० भाई। आप के कल्याण हों॥

दुष्य०। तुम्हारे तप में तो कुछ विघ्न नहीं पड़ा॥

शार्ङ्गरव। जब आप तपस्वियों के रखवाले बने हो फिर विघ्न क्योंकर पड़ेगा। सूर्य के प्रकाश में अंधेरा कब रह सकता है॥

दुष्य०। (आप ही आप) जो मेरा ऐसा प्रताप है तौ अब राजा शब्द मुझ में यथार्थ हुआ[41]। (प्रगट) कन्व मुनि प्रसन्न हैं॥

शार्ङ्गरव। महाराज कुशल तौ तपस्वियों के सदा आधीन रहती है। गुरु जी ने आप का अनामय पूछकर यह कहा है॥

दुष्य०। क्या आज्ञा की है॥

शार्ङ्गरव। कि आप का इस कन्या से विवाह हुआ[41a] सो हम ने प्रसन्नता से अङ्गीकार किया क्योंकि आप तो सज्जनशिरोमणि हो और हमारी शकुन्तला भी साक्षात सुशीलता का रूप[42] है। अब कोई ब्रह्मा[43] को यह दोष न देगा कि अनमिल जोड़ी मिलाता है। तुम्हारे दोनों के[44] समान गुण हैं। ऐसे दूलह दुलहिन की जोड़ी मिलाकर ब्रह्मा नामधराई से बचा। शकुन्तला तुम से गर्भवती है। अब इस को अपने रनवास में लो और दोनों मिलकर शास्त्रानुसार[45] व्यवहार करो॥

गौतमी। हे राजा तुम बड़े मृदुलस्वभाव हो। इस से मेरे भी जी में कुछ[46] कहने को आती है॥

दुष्य०। (मुसक्याकर) हां निस्संदेह कहो॥

गौतमी। शकुन्तला अपने पिता के आने तक न ठहरी और आप ने भी अपने कुटुम्बियों से कुछ[47] न पूछी। आप ही आप दोनों ने ब्याह कर लिया। लो अब निधड़क बात चीत करो। हम तौ जाते हैं॥

शकु०। (आप ही आप) देखूं अब यह क्या कहे॥

दुष्य०। (क्रोध में आकर आप ही आप) यह क्या वृत्तान्त है॥

शकु०। (आप ही आप) हे दई राजा ने यह संदेसा ऐसे निरादर से क्यों सुना॥

शार्ङ्गरव। (आप ही आप) राजा ने अभी हौले से कहा है कि यह क्या वृत्तान्त है। सो ऐसा क्यों कहा। (प्रगट) राजा तुम लोकाचार की सब

बातों को जानते हो। स्त्री कैसी ही सुशीलता से रहे[48] फिर भी पति के होते[49] पीहर रहने में लोग चवाव करते हैं। इस लिये अब हमारी इच्छा है कि चाहे इस पर तुम्हारा प्यार हो चाहे[50] न हो यह तुम्हारे ही घर रहे तो भली है॥

दुष्य०। तुम क्या कहते हो। क्या मेरा इस का कभी विवाह हुआ है॥

शकु०। (उदास होकर आप ही आप) अरे मन जो तुझे डर था सो ई आगे आया॥

शार्ङ्गरव। महाराज क्या अपने किये को पछताते हो[51]॥

दुष्य०। तुम किस भरोसे पर[52] इस निर्मूल कहानी को सच्ची बनाया चाहते हो॥

शार्ङ्गरव। (क्रोध से) जिन को ऐश्वर्य का मद होता है उन का चित्त स्थिर नहीं रहता॥

दुष्य०। यह वचन तुम ने बहुत कठोर कहा॥

गौत०। (शकुन्तला से) हे पुत्री अब बहुत लाज मत कर ला। मैं तेरा घूंघट खोल दूं जिस से तेरा भर्ता तुझे पहचान ले॥ (घूंघट खोल दिया)

दुष्य०। (शकुन्तला को देखकर आप ही आप) जब मैं यह विचारता हूं कि इस सुन्दरी का पाणिग्रहण कभी आगे मैं ने किया है या नहीं तौ मेरी गति उस भौंरे की सी हो जाती है जो प्रातकाल ओस की बूंदभरे कुन्द पर भ्रमता है[53] न छोड़ सके न बैठ सके॥

कञ्चुकी। (हौले दुष्मन्त से) महाराज तौ अपने धर्म और अधिकार में सावधान हैं। नहीं तौ ऐसे स्त्रीरत्न को अपने रनवास में आने से कौन रोकता है॥

शार्ङ्गरव। महाराज चुप क्यों हो रहे हो॥

दुष्य०। हे तपस्वी मैं वार वार सुध करता हूं परंतु स्मरण नहीं होता कि इस स्त्री से कब मेरा विवाह हुआ। और यह बात क्षत्रीधर्म से विरुद्ध है कि जिस को पराया गर्भ हो उसे मैं अपने रनवास में लूं॥

शकु॰। (आप ही आप) हे दैव जो मेरे संग ब्याह ही होने में संदेह है तौ अब मेरी बहुत दिन की लगी आसा टूटी[54]॥

शार्ङ्गरव। महाराज ऐसे वचन मत कहो। जिस ऋषि ने तुम्हारे अपराध को भूल अपनी कन्या ऐसे भेज दी है जैसे कोई चोर के पास अपना धन भेज दे उस का अपमान मत करो॥

शारद्वत। शार्ङ्गरव तुम ठहरो। शकुन्तला अब तू आप ही कुछ पता बतलाकर अपने पति को सुध दिला। यह तुझे भूला जाता है॥

शकु॰। (आप ही आप) जो वह[55] स्नेह ही न रहा तौ अब सुध दिलावे[56] क्या[57] होता है। और जो इस जीव को दुख ही बदा है तौ कुछ बस नहीं है[58]। परंतु इस से दो बातें तौ अवश्य करूंगीं। (प्रगट) हे आर्यपुत्र (फिर रुक गई) और जो इस शब्द में कुछ संदेह है तौ हे पुरुवंशी यह तुम को उचित नहीं है कि आगे तपोवन में ऐसी प्रीति बढ़ाई और अब ये निठुर वचन कहते हो॥

दुष्य॰। (कान पर हाथ धरकर) क्या तू मुझ निर्दोषी को कलङ्क लगाने के लिये कुछ छल करती है। देखो जो नदी मर्याद छोड़कर चल दी है[59] वह अपना ही तट खसाकर गदली होती है और तट के वृक्षों को गिराकर अपनी शोभा बिगाड़ती है॥

शकु॰। जो तुम सुध भूलकर सत्य ही मुझे परनारी समझे हो तौ लो पते के लिये तुम्हारे ही हाथ की मुद्री देती हूं जिस में तुम्हारा नाम खुदा है॥

दुष्य॰। अच्छी बात बनाई[60]॥

शकु॰। (उंगली को देखकर) हाय हाय मुद्री कहां गई॥ (बड़ी व्याकुलता से गौतमी की ओर देखती हुई)

गौतमी। जब तैं ने शक्रावतार[61] के निकट शचीतीर्थ में जलाचमन किया था तब मुद्री गिर गई होगी॥

दुष्य॰। (मुसक्याकर) त्रियाचरित्र यही कहलाता है॥

शकु॰। यह[62] विधि ने अपना बल दिखाया है। परंतु अभी एक पता और भी दूंगी॥

दुष्य॰। सो भी कहो॥

शकु॰। उस दिन की सुध है या नहीं जब आप ने माधवीकुञ्ज में कमल के पत्ते से जल अपने हाथ में लिया॥

दुष्य॰। तब क्या हुआ॥

शकु॰। उसी छिन एक मृगछौना जिस को मैं ने पुत्र की भांति पाला था आ गया। आप ने बड़े प्यार से कहा कि आ बच्चे पहले तू ही पानी पी ले। उस ने तुम्हें विदेसी जान तुम्हारे हाथ से जल न पिया। मेरे हाथ से पी लिया। तब तुम ने हंसकर कहा कि सब कोई अपने ही संघाती को पत्याता है। तुम दोनों एक ही वन में वासी हो और एकसे मनोहर हो॥

दुष्य॰। चतुर स्त्रियों के मधुर वचनों ही से तो कामी मनुष्य के मन डिगते हैं॥

गौतमी। बस राजा। ऐसे कठोर वचन कहने योग्य नहीं है। यह कन्या तपोवन में पली है। यह दुखिया छल क्या जाने॥

दुष्य॰। हे तपस्विनी बिना सिखाए भी स्त्रीजाति[63] की चतुराई पुरुषों से अधिक होती है। सो यह[64] बात केवल मनुष्यों ही में नहीं है सब जीव जन्तु में है। और कदाचित[65] स्त्री अच्छी सिखाई जांय तो न जानिये क्या करें[66]। देखो कोयल अपने अण्डे बच्चे[67] दूसरे पक्षियों से जिन से उस का कुछ संबन्ध नहीं है पलवाती है॥

शकु॰। (क्रोध करके) हे निर्लज्ज तू[68] अपना सा कुटिल हृदय सब का जानता है[69]। तुझ सा पाखण्डी और कपटी राजा न कोई पृथ्वी पै हुआ है न आगे होगा। तैं ने धर्म के भेष में कपट ऐसे दुराया है मानो गहरे कूए का मुख घास फूस से ढका है॥

दुष्य॰। (आप ही आप) इस का कोप मेरे मन में संदेह उपजाता है कि

इस का कहना कहीं सचा ही न हो[70]। रोस से इस की आंखें लाल हो गई हैं और जब कठोर वचन बोलती है तौ मुख से शब्द टूटते हुए निकलते हैं। लाल होंठ ऐसे कांपते हैं मानो तुषार का मारा[71] बिम्बाफल और भौंहें यद्यपि सीधी हैं परंतु रोस में टेढ़ी हो गई हैं। जब अपने साधारण रूप की छवि से यह मुझे न छल सकी तब रिस का मिस करके भृकुटी ऐसी चढ़ाई है मानो कामदेव के धनुष के दो टुकड़े किये हैं[72]। जो कदाचित[73] यह दूसरे की स्त्री न होती तौ क्या आश्चर्य है कि इसी धनुष से मुझे घायल करती। (प्रगट) हे बाला दुष्यन्त के शील स्वभाव को सब जानते हैं। परंतु तेरा प्रयोजन क्या है। सो कह॥

शकु०। (व्याजस्तुति की भांति[74]) हां सत्य है तुम राजालोग[75] ही तौ सब बात के प्रमाण होते हो और तुम ही[76] यथार्थ धर्म और लोकरीति जानते हो। स्त्री दुखिया कैसी ही लाजवती और सुलक्षणी हो[77] तौ भी धर्म नहीं जानती है न सच बोलना जानती है। अच्छी घड़ी में मनभावते को ढूंढने आई और अच्छे मुहूर्त में पुरुवंशी राजा से व्याह हुआ। तेरे मीठे वचनों ने मेरे विश्वास को जीत लिया था। परंतु हृदय में छिपा हुआ वह अस्त्र निकला[78] जिस से मेरे कलेजे को घाव लगा॥ (घूंघट करके रोने लगी)

शार्ङ्गरव। इस राजा की चपलता देखकर मेरा मन लजाता है। अब से[79] जो कोई गुप्त संबन्ध करे उसे चाहिये कि पहले परीक्षा कर ले क्योंकि जो प्रीति विना स्वभाव पहचाने[80] जुड़ जाती है थोड़े ही काल में बैर हो जाता है॥

दुष्य०। क्या तुम इस की चिकनी चुपड़ी बातों को प्रतीति करके मुझे घोर पाप में डाला चाहते हो॥

शार्ङ्गरव। (अवज्ञा करके[81]) उत्तर था सो सुन लिया[82]। यहां इस कन्या को कि जिस ने जन्म भर छल का नाम भी नहीं सीखा है कौन

प्रतीति करता है। यहां तौ वें ही सचे हैं जो दूसरे को दोष लगाना पढ़े[82a] हैं ॥

दुष्य०। तुम बड़े सत्यवादी हो। ठीक कहते हो। मैं ऐसा ही हूं। परंतु यह कहो इस स्त्री को दोष लगाने से मुझे क्या मिलेगा ॥

शार्ङ्गरव। भारी विपत्ति ॥

दुष्य०। नहीं। पुरुवंशियों के भाग्य में विपत्ति कभी नहीं लिखी ॥

शारद्वत। हे शार्ङ्गरव इस वाद से क्या अर्थ निकलेगा। हम तौ गुरु का संदेसा लाए थे सो भुगता चुके। अब चलो। और हे राजा यह शकुन्तला तेरी विवाहिता स्त्री है चाहे तू इसे रख चाहे छोड़[83]। स्त्री के ऊपर पति को सब अधिकार होता है। आओ गौतमी। चलो ॥ (दोनों मिश्र[84] और गौतमी चले)

शकु०। हाय यह तौ छलिया निकला। अब क्या तुम भी मुझे छोड़ जाओगे ॥ (उन के पीछे चल खड़ी हुई)

गौतमी। (पीछे फिरकर) बेटा शार्ङ्गरव शकुन्तला तौ विलाप करती यह पीछे पीछे आती है[85]। दुखिया को निर्मोही पति ने छोड़ दिया। अब यह क्या करें ॥

शार्ङ्गरव। (क्रोध करके शकुन्तला से) हे अभागी तू पति के औगुण देखकर क्या स्वतन्त्र हुआ चाहती है ॥

(शकुन्तला ठहर गई और कांपने लगी)

शारद्वत। हे भाग्यमान सुन ले। जो तू ऐसी ही है जैसा तेरा पति कहता है तौ पिता के घर रहने का तेरा[86] क्या अधिकार रहा। और जो तू अपने मन से[87] सची है तौ पति के घर में दासी होकर भी रहना अच्छा है। अब तू यहीं ठहर। हम आश्रम को जाते हैं ॥

दुष्य०। हे तपस्वियो क्यों इसे झूठी आशा देते हो। देखो चन्द्रमा कमोदिनी ही को प्रसन्न करता है और सूर्य कमल ही को खिलाता है। ऐसे ही जितेन्द्रिय पुरुष पराई स्त्री से सदा बचे[87a] रहते हैं[88] ॥

शारद्वत। सत्य है। परंतु तू ऐसा पुरुष है कि अधर्म और अकीर्ति से डरता है तौ भी अपनी विवाहिता को छोड़ते[89] नहीं लजाता। और मिस यह बनाया है[90] कि प्रजोपकार[91] के कामों में अपने वचन को भूल गया है ॥

दुष्य॰। (अपने पुरोहित से) न जानूं[92] मैं ही भूल गया हूं या यही झूठ कहती है। हे पुरोहित तुम कहो दोनों पापों में से कौन सा बड़ा है अपनी विवाहिता स्त्री को त्यागना अथवा पराई[93] को ग्रहण करना ॥

पुरोहित। (बहुत सोचकर) महाराज इन दोनों के बीच में एक तीसरा उपाय और है। सो करना उचित है अर्थात यह कि जब तक इस के पुत्र का जन्म[94] हो तब तक मेरे घर में निवास करने दो ॥

दुष्य॰। यह क्यों ॥

पुरो॰। अच्छे अच्छे ज्योतिषियों ने आगे ही कह रखा है कि आप के[95] चक्रवर्ती पुत्र होगा। सो कदाचित[96] इस मुनिकन्या के[95] ऐसा ही पुत्र जन्मे और उस के लक्षण चक्रवर्ती[97] के से पाए जांय तौ आप इस को आदरपूर्वक रनवास में लेना। नहीं तौ यह अपने पिता के आश्रम को जायगी ॥

दुष्य॰। अच्छा। जो तुम्हारी इच्छा हो[98] ॥

पुरो॰। (शकुन्तला से) आ पुत्री। मेरे पीछे चली आ ॥

शकु॰। हे धरती तू मुझे ठौर दे[99]। मैं समा जाऊं ॥

(रोती हुई पुरोहित के पीछे पीछे[100] गई। और तपस्वी और गौतमी दूसरी ओर गये। शकुन्तला को जाती देखकर राजा बड़ा सोचने लगा। परंतु शाप के बल फिर भी[100a] सुध न आई)

(नेपथ्य में) अहा बड़े आश्चर्य की बात हुई ॥

दुष्य॰। (कान लगाकर) क्या हुआ ॥

(पुरोहित फिर आया)

पुरो॰। महाराज बड़ा अचम्भा हुआ। जब यहां से निकलकर कन्व

के चेले गये और शकुन्तला अपने भाग्य की निन्दा करती हुई बांह उठाकर रोने लगी .... ॥

दुष्य० । तब क्या हुआ ॥

पुरो० । तब अप्सरातीर्थ के निकट स्त्री के रूप में कुछ बिजली सी[101] आई । सो शकुन्तला को उठा छाती से लगाकर ले गई ॥

(सब आश्चर्य करने लगे)

दुष्य० । मुझे पहले ही[102] भ्यास गई थी कि इस में कुछ छल है । सो ई हुआ[103] । अब इस बात में तर्क करना निष्फल है । तुम विश्राम करो ॥

पुरो० । महाराज की जय रहे ॥ (बाहर गया)

दुष्य० । हे द्वारपालिनी इस समय मेरा चित्त बहुत व्याकुल हो रहा है । आ तू । मुझे शयनस्थान की गैल बता ॥

द्वारपालिनी । महाराज इस मार्ग आइये ॥

दुष्य० । (चलता हुआ आप ही आप) मैं बहुतेरा सुध करता हूं परंतु ध्यान में नहीं आता कि मुनिकन्या से कब मेरा विवाह हुआ । और हृदय उकताकर ऐसा हो गया है कि इस स्त्री के वचनों को प्रतीति करना चाहता है ॥

---

## अङ्क ६

स्थान एक गली ॥

(कोतवाल और दो पियादे एक मनुष्य को बांधे हुए लाए)

पहला पियादा । (मनुष्य को पीटता हुआ) अरे कुम्भिलक बतला । यह अंगूठी जिस के हीरे[1] पर राजा का नाम खुदा है तेरे हाथ[2] कहां से आई ॥

कुम्भिलक । (कांपता हुआ) मुझे मारो मत । मेरा ऐसा अपराध नहीं है जैसा तुम समझे हो ॥

प॰ पियादा। क्या तू कोई श्रेष्ठ ब्राह्मण है कि सुपात्र जान राजा ने यह अंगूठी तुझे दक्षिणा में दी हो॥

कुम्भि॰। सुनो। मैं शक्रावतारतीर्थ का धीमर हूं॥

दूसरा पियादा। कह। क्या तेरी जाति पांति पूछते हैं॥

कोतवाल। हे सूचक इसे अपना सब वृत्तान्त कहने दो। कह रे। सब कह दे। जब तक यह कहे तब तक इसे बांधो। मारो मत॥

दोनों पियादे। सुनता है रे या नहीं। जैसे कोतवाल जी आज्ञा देते हैं वैसे कर॥

कुम्भि॰। मैं तौ जाल[3] बंसी से मछली पकड़के अपने कुटुम्ब का पालन करता हूं॥

कोत॰। (हंसकर) तेरी बहुत अच्छी आजीविका है[4]॥

कुम्भि॰। महाराज मुझे क्या दोष है। यह तौ हमारा कुलधर्म ही है। परंतु हम लोगों में भी बहुतेरे दयावान होते हैं॥

कोत॰। अच्छा। कहे जा[5]॥

कुम्भि॰। एक दिन एक रोहूमछली[6] मैं ने पकड़ी। उस के पेट में यह हीराजड़ी[7] अंगूठी निकली। इसे बेचने के लिये मैं दिखला रहा था। तब तक तुम ने आ थामा। इतना ही अपराध मेरा[8] है। अब जैसा तुम्हारे धर्म में लिखा हो तैसा करो। चाहो मारो चाहो[9] छोड़ो॥

कोत॰। (अंगूठी को सूंघकर) सत्य है इस अंगूठी में मछली की बास आती है। इस से निश्चय यह मछली के पेट में रही होगी[10]। चलो। राजा के सामने चलें॥

दो॰ पियादे। चलो जी॥ (सब चले)

कोत॰। सूचक तुम इस बड़े फाटक पर चौक में ठहरे रहो। मैं अंगूठी का वृत्तान्त सुनाकर राजा की आज्ञा ले आऊं॥

दो॰ पियादे। अच्छा। जाओ॥ (कोतवाल गया)

प॰ पियादा। हे जालुक इस चोर के मारने को मेरे हाथ खुजाते हैं॥

कुम्भि॰। मुझ निरपराधी को क्यों मारना चाहिये॥

दू॰ पियादा। (देखकर) कोतवाल जी तो वे[11] आते हैं। राजा ने भला[12] तुरंत ही निबेड़ा कर दिया। अब कुम्भिलक तू या तो छूट ही जायगा नहीं तो[13] कुत्तों गिद्धों का भक्षण बनेगा॥

(कोतवाल फिर आया)

कोत॰। धीमर को ....॥

कुम्भि॰। (घबराकर) हाय। अब मैं मरा॥

कोत॰। .... छोड़ दो। महाराज कहते हैं कि अंगूठी का वृत्तान्त हम जानते हैं। धीमर का कुछ अपराध नहीं है। इसे तुरंत छोड़ दो॥

दू॰ पियादा। जो आज्ञा[14]। आज यह चोर यम के घर से बच आया॥ (छोड़ दिया)

कुम्भि॰। (हाथ जोड़कर) आप ही ने मेरे प्राण बचाए हैं॥

कोत॰। अरे जा। तेरे भाग्य खुल गये[15]। राजा की आज्ञा है कि अंगूठी का पूरा मोल तुझे मिले। सो यह ले॥ (थैली धीमर को दी)

कुम्भि॰। (हाथ जोड़कर) मैं इस समय अपने तन में फूला नहीं समाता हूं[16]॥

प॰ पियादा। फूला क्यों समायगा। तू सूली से उतरकर हाथी पर चढ़ा है॥

दू॰ पियादा। राजा के प्रसन्न होने का क्या कारण है। अंगूठी तो कुछ ऐसी बड़ी वस्तु नहीं है[17]॥

कोत॰। प्रसन्न होने का कुछ[18] यह भी कारण है कि अंगूठी बड़े मोल की है। परंतु मुख्य हेतु मुझे यह जान पड़ा कि अंगूठी को देखकर राजा को अपने किसी प्यारे की सुध आ गई। क्योंकि यद्यपि राजा का स्वभाव गम्भीर है तो भी जिस समय अंगूठी देखी विकल होकर मूर्छा आ गई॥

दू॰ पियादा। तो आप ने राजा को बड़ा प्रसन्न किया॥

प॰ पियादा। हां। इस धीमर कें प्रताप से॥ (धीमर की ओर कड़ी आखों से[19] देखा)

कुम्भि॰। रिस मत हो। अंगूठी का आधा मोल मदिरा पीने को तुम्हें भी दूंगा॥

दो॰ पियादे। तौ तू हमारा मित्र है। मदिरा हम को बहुत प्रिय है। चलो। हम तुम साथ ही साथ[20] हाट को चलें॥ (बाहर गये)

स्थान राजभवन की फुलवाड़ी॥

(मिश्रकेशी अप्सरा पवन में दिखाई दी)

मिश्रकेशी। एक करतब तो वह था जो मैं ने अप्सरातीर्थ पर किया। अब चलकर देखूं राजर्षि की क्या दशा है। शकुन्तला मुझे बहुत प्यारी है काहे से कि[21] वह मेरी सहेली की बेटी है। और मैं मेनका की आज्ञा से यह वृत्तान्त देखने आई हूं। (चारों ओर देखकर) आहा। आज उत्सव के दिन राजकुल में क्या उदासी छा रही है। मुझे यह तौ सामर्थ्य है कि विना प्रगट हुए भी[22] सब वृत्तान्त जान लूं। परंतु मेनका की आज्ञा माननी चाहिये। इस लिये वृक्षों की ओट में बैठकर देखूंगी कि क्या होता है॥ (उतरकर एक स्थान में बैठ गई)

(कामदेव की दो चेरी आम की मञ्जरी को देखती हुई आईं)

प॰ चेरी। इस आम की हरी डाल पर नई मञ्जरी[23] झोंका लेती कैसी शोभायमान है। मानो वसन्त की मूर्छा जगाने को संजीवनी आई है। इस में से एक डाली रति की भेट करूंगी॥

दू॰ चेरी। हे परभृतिका तू क्या आप ही आप कह रही है॥

प॰ चेरी। हे मधुकरी आम की मञ्जरी को देख कोकिला उन्मत्त होती ही है। सो तू जानती है कि मेरे नाम का भी कोकिला ही अर्थ है॥

दू॰ चेरी। (प्रसन्न होकर और निकट आकर) क्या प्यारी वसन्त ऋतु आ गई॥

प॰ चेरी। हां तेरे मधुर गीत गाने के दिन आ गये॥

दू॰ चेरी। हे सखी कामदेव की भेट को मैं इस वृक्ष से साध के गहने[24] उतारूंगी। तू मुझे सहारा देकर उचका दे॥

प॰ चेरी। जो मैं सहारा दूंगी तौ भेट के फल में से भी आधा लूंगी॥

दू॰ चेरी। जो तू यह न कहती[25] तौ क्या आधा फल न मिलता[25]। मुझे तुझे[26] विधिना ने एक प्राण दो देह बनाया है॥ (एड़ी उचकाकर[27] बाएं हाथ से डाल पकड़ी और दाहिने हाथ से मञ्जरी तोड़ी) अहा ये कलियां तौ अभी खिली भी नहीं हैं। यह देखो। एक मञ्जरी खिल गई है। इस में कैसी सुहावनी महक आती है[28]। (मुट्ठी भरकर कलियां तोड़ लीं) यह फूल कामदेव को बहुत प्यारा है। हे मञ्जरी युवतियों का हृदय छेदने को तू पञ्चशर का छठा बाण बनी है॥ (मञ्जरी अर्पण कर दी)

(द्वारपाल आया)

द्वारपाल। (रुष्ट होकर) हे बावली तू क्यों कच्ची कलियों को तोड़ती है। राजा ने तौ आज्ञा दे दी है कि अब के बरस[29] वसन्तोत्सव न हो॥

दो॰ चेरी। (डरती हुई) अब का[30] हमारा अपराध क्षमा करो। हम ने नहीं जाना था कि राजा ने ऐसी आज्ञा दी है॥

द्वार॰। तुम ने न जाना। रूख पेड़ों[31] और पशु पक्षियों[31] ने भी तौ[32] राजा के साथ उदासी मानी है। देखो ये कलियां बहुत दिनों से निकली हैं परंतु खिलती नहीं हैं। और कुरवक[33] का फूल यद्यपि लग आया है परंतु अब तक कली ही बना है[34]। शिशिर बीतने को[35] है तौ भी कोकिला की बाणी कण्ठ ही में रुक रही है। देखो मदन ने धनुष पर चढ़ाने को आधा तीर निकालकर फिर रख लिया है॥

दो॰ चेरी। (आप ही आप) इस में संदेह नहीं है कि यह राजा ऐसा ही प्रतापी है॥

प॰ चेरी। कुछ दिन से[36] हम को गन्धर्वलोक के अधिकारी मित्रवसु ने राजा के चरण देखने को भेजा है। तब से हम राजा के उपवनों

में अनेक क्रीड़ा करती फिरती थीं। इस लिये राजा की यह आज्ञा हम ने नहीं सुनी ॥

द्वार॰। हुआ सो हुआ[37]। फिर ऐसा मत करना ॥

दो॰ चेरी। राजा की आज्ञा तौ हम मानेहींगी[38]। परंतु हे द्वारपाल जो हम इस वृत्तान्त के सुनने योग्य हों तौ कृपा करके बताओ कि राजा ने क्यों वसन्तोत्सव का होना बरजा है ॥

मिश्रकेशी। (आप ही आप) राजाओं को राग रङ्ग सदा प्रिय होता है। इस लिये कोई बड़ा ही कारण होगा जिस से दुष्यन्त ने ऐसी आज्ञा दी है ॥

द्वार॰। (आप ही आप) यह तौ प्रसिद्ध बात है। इस के कह देने में क्या दोष है। (प्रगट) क्या शकुन्तला के त्याग का समाचार[40] तुम्हारे कानों तक नहीं पहुंचा है ॥

प॰ चेरी। हां। अंगूठी मिल जाने तक का[41] वृत्तान्त तौ हम ने गन्धर्वलोक के नायक से सुन लिया है ॥

द्वार॰। तौ अब मुझे थोड़ा ही कहना पड़ेगा[42]। सो सुनो। जब अपनी अंगूठी को देखकर राजा को सुध आई तौ तुरंत कह उठा[42a] कि शकुन्तला मेरी विवाहिता है। जिस समय मैं ने उसे त्यागा मेरी बुद्धि ठिकाने[43] न थी। फिर राजा ने बहुत विलाप और पछतावा किया और तभी से संसार को सब छोड़ बैठा है[43a] न तौ[44] प्रजा के उपकार में चित्त लगता है न[44] दिन प्रतिदिन[45] राजसभा होती है। रात रात भर[46] नींद नहीं आती। सेज पर करवटें लेते[47] कटती हैं[48]। भोर जब उठता है तौ सीधी कोई बात मुख से नहीं निकलती। बिथा का मारा[49] रनवास की स्त्रियों को शकुन्तला ही शकुन्तला कहकर पुकारता है[50]। फिर लाज का मारा घुटने पर सिर रखकर बैठा रहता है ॥

मिश्रकेशी। (आप ही आप) यह बात तौ मुझे बड़ी प्यारी लगी[51] ॥

द्वार॰ । इसी उदासी के कारण वसन्तोत्सव बरज दिया गया है ॥

दो॰ चेरी । यह बरजना बहुत योग्य है ॥

(नेपथ्य में) गैल करो । महाराज आते हैं ॥

द्वार॰ । (कान लगाकर) हे सखियो राजा आते हैं । अब तुम जाओ ॥

(दोनों गईं)

(दुष्यन्त पछताता हुआ आया और आगे आगे एक कञ्चुकी और साथ[52] माढव्य आया)

द्वार॰ । (राजा की ओर देखकर) सत्य है तेजस्वी पुरुष सभी अवस्था में शोभायमान होते हैं । हमारे स्वामी यद्यपि उदासी में हैं तौ भी कैसे दिव्य दिखाई देते हैं । महाराज ने शृङ्गार का त्याग कर दिया है । और शरीर ऐसा दुर्बल हो गया है कि भुजबंद सरक सरककर कलाई पर आता है । गहरी स्वास लेते लेते[54] होठों की लाली सूख गई है । और जागने और चिन्ता करने से आंखें उनींदी हो रही हैं । तौ भी अपने तेजों के गुण से ऐसे दीप्तिमान हैं मानो सान का चढ़ा हीरा[55] ॥

मिश्रकेशी । (दुष्यन्त की ओर देखकर आप ही आप) शकुन्तला अपना अनादर और त्याग हुए पर भी इस राजा के विरह में व्यथित हो रही है । सो क्यों न हो[56] यह इसी योग्य है ॥

दुष्यन्त । (बहुत सोच में आगे बढ़कर) हे मन जब प्यारी मृगनयनी ने तुझे स्नेह की सुध दिखाई तब तू सोता ही रहा । अब पछताने को क्यों जगा है ॥

मिश्र॰ । (आप ही आप) वह अन्त में सुख पावैहीगी[57] ॥

माढव्य । (आप ही आप) हमारे राजा को स्नेह की पवन के झोके ने फिर सताया । इस रोग की क्या औषधी करें ॥

द्वार॰ । (दुष्यन्त के पास जाकर) महाराज की जय हो । मैं वन उपवनों को देख आया । आप चलकर जहां इच्छा हो विश्राम कीजिये ॥

दुष्य॰ । (द्वारपाल की बात पर कुछ ध्यान न देकर) कञ्चुकी तुम राजमन्त्री से कह

दो कि हमारा विचार कुछ दिन के लिये[58] नगर से चले जाने का[59] है। इस से राजसिंहासन सूना रहेगा। जो कुछ काम काज प्रजासंबन्धी[60] हो लिखकर हमारे पास भेज दिया करें॥

कञ्चुकी। जो आज्ञा॥ (बाहर गया)

दुष्य०। (द्वारपाल से) पर्वतायन तू अपने काम में असावधानी मत करियो॥

द्वार०। जो आज्ञा महाराज की॥ (बाहर गया)

माढ०। अच्छा। तुम ने इस जगह को निर्मल किया। अब इस रमणीक कुञ्ज में मन बहलाओ॥

दुष्य०। हे माढव्य जब कोई किसी को कुछ दोष लगावे और वह निरपराधी ठहरे तौ दोष लगानेवाला कैसा दुख पाता है। देखो मुनिसुता के स्नेह की सुध तब तौ मुझे अज्ञान ने भुला दी। अब दुखदई मनोभव अपने धनुष पर आम की मञ्जरी का नया तीर चढ़ाकर आया है॥

माढ०। नेक धीरज धरो। मनोभव के तीरों को अभी लाठी से तोड़े डालता हूं[61]॥ (आम की मञ्जरियों को कूटने लगा)

दुष्य०। (ध्यान करता हुआ) हां मैं ने ब्रह्मा का कर्तव्य जाना। (माढव्य से) कहो मित्र अब कहां बैठकर शकुन्तला की उनहारि की लताओं को देखूं[62]॥

माढ०। वही सखी जो चित्रविद्या में बहुत चतुर है और जिस से आप ने कहा था कि इस माधवीकुञ्ज में बैठकर हम मन बहलावेंगे आती होगी और महारानी शकुन्तला का चित्र भी आप की आज्ञानुसार[63] लावेगी॥

दुष्य०। चलो। प्यारी के चित्र ही से मन भर जायगा। कुञ्ज की गैल बताओ॥

माढ०। इस गैल आओ मित्र। (दोनों चले और पीछे पीछे मिश्रकेशी भी चली) यह माधवीकुञ्ज जिस में मणिजटित पटिया बिछी है यद्यपि निर्जीव है

है तौ भी ऐसी दिखाई देती है मानो आप का आदर करती है। आओ। चलकर बैठें ॥ (दोनों लताकुञ्ज में बैठे)

मिश्रकेशी। (आप ही आप) इस लता की ओट में बैठकर शकुन्तला का चित्र देखूंगी। और फिर उस के पति का सचा स्नेह जाकर उस से कह दूंगी॥ (लता की ओट में बैठ गई)

दुष्य०। (ठंडी सास भरके) हे मित्र अब मुझे शकुन्तला के प्रथम मिलाप की सब सुध आ गई है। तुझ से भी तौ मैं ने उस का वृत्तान्त कहा था। परंतु जिस समय मैं ने उस का अनादर किया तब तू मेरे पास न था। तैं ने भी कभी उस का नाम न लिया। सो क्या तू भी उसे मेरी ही भांति भूल गया था॥

मिश्र०। (आप ही आप) राजाओं को एक घड़ी भर भी अकेला न छोड़ना चाहिये॥

माढ०। नहीं नहीं। मैं नहीं भूला हूं। परंतु जब आप सब वृत्तान्त कह चुके थे तब यह भी तौ कहा था कि यह स्नेह की कहानी हम ने मन बहलाने को बनाई है। और मैं ने आप के कहने को अपने भोले भाव से प्रतीत कर लिया था॥

मिश्र०। (आप ही आप) सत्य है॥

दुष्य०। (ध्यान करके) हे माढव्य इस दुख से छुड़ाने का कुछ उपाय कर॥

माढ०। ऐसा[64] तुम को क्या नया दुख पड़ा है। इतना अधीर होना सत्पुरुषों को योग्य नहीं है। देखो पवन कैसी ही चले[65] पर्वत को नहीं डिगा सकती है॥

दुष्य०। सखा जिस समय मैं ने प्यारी का त्याग किया उस की ऐसी दशा थी कि अब उस को सुध करके मैं व्याकुल हुआ जाता हूं[66]। हाय जब उस ने अपने साथी ब्राह्मणों के पीछे चलने को मन किया ऋषि के चेले ने भिड़ककर[67] कहा कि यहीं रह। फिर भी एक बेर प्यारी ने मुझ निर्दई की ओर आंसूभरे नेत्रों से देखा।

अब वही दृष्टि मेरे हृदय को विष की बुझी[67a] भाल के समान छेदती है ॥

मिश्र॰। (आप ही आप) देखो अपना प्रयोजन कैसा होता है कि इस का दुख सुनना भी मुझे सुहाता है ॥

दुष्य॰। मित्र बिचारो तौ। उस अप्सरा को कौन ले गया ॥

माढ॰। जो इतना ही जानता[68] तौ अब तक तुम्हारा दुख क्यों न दूर कर देता। आप ही बिचारो ॥

दुष्य॰। ऐसी पतिव्रता को डिगाने की सामर्थ्य और किसी में न थी। उस की मा मेनका सुनी है। सो मेनका ही की सखियां ले गई होंगी ॥

मिश्र॰। (आप ही आप) शकुन्तला का त्यागना जाग्रदवस्था का काम नहीं है। स्वप्न में हुआ होगा ॥

माढ॰। मित्र जो यही बात है तौ उस के मिलने में कुछ विलम्ब मत जानो ॥

दुष्य॰। क्यों। यह तुम ने कैसे जाना ॥

माढ॰। ऐसे जाना[69] कि मा बाप अपनी बेटी को पतिवियोग में बहुत काल नहीं देख सकते हैं ॥

दुष्य॰। क्या उस समय मुझे निद्रा थी या कुछ माया थी या मेरी मति भङ्ग हो गई थी या मेरे कर्मों ने पलटा लिया था। कुछ हो[70] यह निश्चय है कि जब तक फिर शकुन्तला न मिलेगी[71] मैं दुख के सागर में डूबा ही रहूंगा ॥

माढ॰। निरास न हूजिये। देखो मुंदरी ही दृष्टान्त इस बात का है कि खोई वस्तु फिर मिल सकती है। दैवेच्छा सदा बलवान है ॥

दुष्य॰। (मुंदरी को देखकर) मुझे इस मुंदरी का भी बड़ा सोच है। यह ऐसे स्थान से गिरी है जहां फिर पहुंचना दुर्लभ है। यह बड़ी मंदभागी है क्योंकि उस कोमल उंगली में जिस के नखों की लाली चुन्नी की दमक को फीका करती थी पहुंचकर फिर गिरी ॥

मिश्र० । (आप ही आप) जो किसी और के हाथ पड़ती तौ निस्संदेह इस मुदरी का भाग्य खोटा गिना जाता ॥

माढ० । कृपा करके यह तौ कहो कि यह अंगूठी शकुन्तला की उंगली तक क्योंकर पहुंची ॥

मिश्र० । (आप ही आप) मैं भी यही सुना चाहती थी ॥

दुष्य० । सुनो । जब मैं तपोवन से अपने नगर को चलने लगा तब प्यारी ने आंखें भरके[72] कहा कि आर्यपुत्र फिर कब सुध लोगे ॥

माढ० । भला फिर[73] ॥

दुष्य० । तब यह अंगूठी उस की उंगली में पहनाकर मैं ने उत्तर दिया कि इस के अक्षरों को तू एक एक कर[74] प्रतिदिन गिनियो । जिस दिन पिछला अक्षर गिनती में आवे उसी दिन जानना[75] कि आज रनवास से कोई लिवाने आवेगा । परंतु हाय मुझ निर्दई को यह सुध न रही ॥

मिश्र० । (आप ही आप) इन के वियोग और संयोग में तीन दिन का अन्तर बहुत अच्छा ठहरा था । परंतु ब्रह्मा ने बिगाड़ दिया ॥

माढ० । फिर वह मुदरी मछली के पेट में कैसे गई ॥

दुष्य० । जिस समय प्यारी ने सचीतीर्थ से आचमन को जल लिया तब जल में गिर पड़ी होगी ॥

माढ० । ठीक है ॥

मिश्र० । (आप ही आप) आहा यही बात है कि[76] राजा ने अधर्म से डरकर अपने विवाह का संदेह किया । परंतु आश्चर्य है कि फिर उसे मुदरी से क्योंकर सुध हुई ॥

दुष्य० । मैं इस मुदरी को कुछ बुरा[77] कहा चाहता हूं ॥

माढ० । (आप ही आप) राजा उन्मत्त हो गया है । (प्रगट) सो ई मैं भी अपनी लाठी से कहा चाहता हूं ॥

दुष्य० । क्यों माढव्य । तुम लाठी से क्यों बुरा कहा चाहते हो ॥

माढ० । इस लिये कि मेरा अङ्ग तौ टेढ़ा है और यह ऐसी सीधी बनी है। बड़ी धृष्ट लाठी है॥

दुष्य० । (उस की बात पर कुछ ध्यान न देकर) हे मुंदरी तुझे क्योंकर उस हाथ से गिरते बना[78] जिस में कोमल उंगली कमलों को लजाती थी। यह तौ अज्ञान है। इस से क्या कहूं। मैं ने ज्ञानवान होकर अपने जीवनमूल को क्यों त्यागा॥

मिश्र० । (आप ही आप)[79] मैं कहा चाहती थी सो ई इस ने कही॥

माढ० । (आप ही आप) जब तक यह सोच में है तब तक मुझे भी यहां ठहरना और भूखों मरना[80] पड़ा॥

दुष्य० । हे प्यारी मैं ने तुझे निष्कारण त्यागा। अब फिर कब दर्शन देकर हृदय के पश्चात्ताप को मिटावेगी॥

(एक सखी चित्र हाथ में लिये आई)

सखी। महाराज देखिये । महारानी का चित्र यह है॥ (चित्र सामने दिखाती हुई)

दुष्य० । (चित्र को देखकर) हां यही प्यारी का सुन्दर मुख है। ये ही कटीले नेत्र हैं। ये ही मधुर मुसक्यानभरे अधर हैं जिन की लाली बिम्बाफल को लजाती है । प्राणप्यारी का मुख ऐसा बना है मानो अभी बोल उठेगी[81]। बदन की कान्ति अनेक रङ्गों में छुपी प्रीति के बाण छोड़ती है॥

माढ० । सत्य है। यह चित्र ऐसा सुहावना लगता है मानो साक्षात कामदेव आगे खड़ा है। हे मित्र मेरी आंख नख से शिख तक[82] इस के प्रत्येक अङ्ग की शोभा देखने को लजाती हैं । इस चित्रदर्शन से मुझे ऐसा आनन्द होता है मानो शकुन्तला ही से बातें कर रहा हूं॥

मिश्र० । (आप ही आप) अच्छा चित्र बना है। इस में शकुन्तला ऐसी दिखाई देती है मानों आंखों के सामने खड़ी है॥

दुष्य० । फिर भी चित्र उस के रूप को कहां पाता है[83]। हां जो कुछ न्यूनता इस में रह गई है उस को जब मैं अपने मन की कल्पना[84]

से पूरा कर लेता हूं तब यह प्यारी की मोहनी मूर्ति की छाया देता है ॥

मिश्र० । (आप ही आप) जैसी प्रीति है वैसा ही पछतावा भी है ॥

दुष्य० । (आह भरकर) हाय जब वह आप मेरे संमुख आई तब मैं ने अनादर किया । अब उस के चित्र को इतना संमान देता हूं । मेरी गति उस बटोही की सी है जो नदी को त्याग प्यास का मारा[85] मृगतृष्णा को दौड़ता है ॥

माढ० । यहां तो इतने चित्र लिखे हैं[86] कि मेरे ध्यान में नहीं आती[87] महारानी शकुन्तला कौन सी है ॥

मिश्र० । (आप ही आप) इस बूढ़े को शकुन्तला के सुन्दर रूप का ज्ञान नहीं है । इस से जान पड़ा कि जिन आंखों की ठगौरी में यह राजा बेसुध[88] हुआ है उन की छाया इस पर कभी नहीं पड़ी ॥

दुष्य० । भला बतलाओ तो इन चित्रों में से तुम किस को शकुन्तला मानते हो ॥

माढ० । (चित्रों को देखकर) सोच लूं तब बतलाऊंगा । तो यही शकुन्तला है जिस का शरीर थका हुआ दिखाई देता है । वस्त्र ढीले हैं । बांह शिथिलाई से गिरी[89] पड़ती हैं । पसीने की बूंदें मुख पर ढलक रही हैं । अलकों से फूल गिरते हैं । और इस डहडहे आम के नीचे चौकी पर बैठी है । यही महारानी होगी[90] और आसपासवाली सखी सहेली होंगी[90] ॥

दुष्य० । माढव्य तू बड़ा प्रवीन है । परंतु देख । अभी इस चित्र में कुछ कसर[91] है । देखो । रङ्ग अच्छा नहीं भरा है । नहीं तो गालों पर आंसू की सी बूंद न गिरती । मैं ने प्यारी को विलाप करते देखना नहीं चाहा था । (चित्रबनानेवाली से) हे चतुरिका अभी यह चित्र पूरा नहीं बना है । जा फिर चित्रालय से बनाने की वस्तु ले आ ॥

चतुरिका । माढव्य तुम कृपा करके चित्र लिये[92] रहो । तब तक मैं महाराज की आज्ञा बजा[93] लाऊं ॥

दुष्य॰ । नहीं । तुम जाओ । हमी[94] लिये रहेंगे ॥ (राजा ने चित्र ले लिया और चतुरिका गई)

माढ॰ । (आप ही आप) तुम तो निर्मल जल की भरी नदी को छोड़ मृगतृष्णा को दौड़ते हो । (प्रगट) महाराज इस में क्या कसर है ॥

मिश्र॰ । (आप ही आप) मेरे जान[95] तो अब राजा उन बातों को भी लिखावेगा जिन से तपोवन में शकुन्तला के रहने का स्थान सुशोभित था ॥

दुष्य॰ । सुनो सखा। मैं चाहता हूं कि इस चित्र में मालिनी नदी बनाई जाय। उस की रेती में हंसों के जोड़े चुगते दिखाई दें। फिर आगे बढ़कर[97] हिमालय पर्वत की तराई लिखी जाय जिस में हरिणों के झुंड चरते हों। और एक ओर वृक्ष खड़ा हो। उस वृक्ष की डालियों पर छाल के वस्त्र धूप में सूखते हों। और एक हरिणी खड़ी अपनी बाईं आंख को धीरे धीरे करसालय के सींगों से खुजा रही हो॥

माढ॰ । [98]तुम चाहो सो लिखा लो । मेरे जान[99] तो जितनी ठौर बिना लिखी रही है इस में मुझी सी कुबड़ी तपस्विनी लिखानी चाहिये[100] ॥

दुष्य॰ । (उस की बात पर ध्यान न करके) मैं यह कहना भूल ही गया[101] कि प्यारी के चित्र में कुछ आभूषण भी लिखने चाहियें ॥

माढ॰ । कैसे[102] ॥

मिश्र॰ । (आप ही आप) ऐसे[103] जैसे वनयुवतियों के[104] होते हैं ॥

दुष्य॰ । देखो । चित्रबनानेवाली प्यारी के कान पर शिरस का गुच्छा रखना और कपोलों पर फूलों का झुप्पा लटकाना भूल गई है। और छाती पर शरच्चन्द्र की किरण के समान कोमल कमल की डांड़ियों का हार भी बनाना रह गया है ॥

माढ॰। मित्र यह रानी अपने आधे मुख को पङ्कज सी हथेली से छुपाए चकित सी क्यों हो रही है। आहा मैं जान गया[105]। एक भौंरा मुख को कमल जान बैठा चाहता है॥

दुष्य॰। इस धृष्ट भौंरे को दूर करो॥

माढ॰। महाराज सब धृष्टों को दण्ड देने की सामर्थ्य आप ही को है॥

दुष्य॰। अरे भौंरे तू तौ फूली लताओं का पाहुना है। तू यहां अनादर होनें क्यों आया। देख। वहां जा जहां तेरी भौंरी भूखी प्यासी फूल पै बैठी बाट हेर रही है। विना तेरे रस नहीं लेती॥

मिश्र॰। (आप ही आप) यह वचन है तौ निरादर का। परंतु अच्छा कहा॥

माढ॰। महाराज भौंरे की ढिठाई तौ प्रसिद्ध है॥

दुष्य॰। (रिस होकर) रे भौंरे जो तू मेरी प्यारी के होठों को छूवेगा तौ कमल के उदर की बंधि में डाला जायगा। नहीं मानेगा॥

माढ॰। जब तुम ने ऐसा कड़ा दण्ड कहा तौ क्यों न मानेगा। (हंसकर आप ही आप) यह तौ सिड़ी हो गया है। इस के साथ रहने से मेरी भी दशा इसी की सी हुई जाती है[106]॥

दुष्य॰। अरे मैं आज्ञा दे चुका। फिर भी तू नहीं हटता॥

मिश्र॰। (आप ही आप) प्रीति की अधिकाई में चतुर मनुष्य भी मूर्ख हो जाते हैं॥

माढ॰। सखा यह चित्र का भौंरा है॥

मिश्र॰। (आप ही आप) आहा इस का इतना बेसुध होना यह चित्रविद्या की निपुनता का गुण है॥

दुष्य॰। हे निर्दई मैं तौ प्राणप्यारी के दर्शन का सुख लेता था। तू ने क्यों सुध दिलाई कि यह चित्र है॥ (रोता हुआ)

मिश्र॰। (आप ही आप) वियोगि-ों की यही दशा होती है। अब इस को सब ओर कण्टक ही दिखाई देते हैं॥

दुष्य० । अब मैं इस भारी व्यथा को कैसे सहूं । जो चाहूं कि प्यारी से स्वप्न में मिलूं तौ नींद नहीं आती । और चित्र में देखकर मन बहलाऊं तौ आंसू नहीं देखने देते ॥

मिश्र० । (आप ही आप) शकुन्तला को त्यागने का कलङ्क राजा के सिर से अब इस विलाप ने धो दिया ॥

(चतुरिका फिर आई)

चतुरिका । महाराज जब मैं रङ्गों का डिब्बा लेकर चली तभी .... ॥

दुष्य० । (शीघ्रता से) तब क्या हुआ ॥

चतु० । तभी महारानी वसुमती पिङ्गला को साथ लिये आईं और मेरे हाथ से डिब्बा छीनकर कहा कि डिब्बा ला । इसे मैं ही महाराज को चलकर दूंगी ॥

माढ० । भला हुआ जो तू बच आई ॥

चतु० । रानी का वस्त्र एक कांटे के वृक्ष में अटक गया । उसे छुड़ाने में पिङ्गला लगी । तब तक मैं निकल आई ॥

दुष्य० । हे सखा माढव्य मैं रानी वसुमती का मान बहुत रखता हूं । इस से गर्वित हो गई है । अब चित्र छुपाने का उपाय कर ॥

माढ० । (आप ही आप) तुम ही छुपा लो तौ अच्छा है (यह कहकर चित्र को लेकर उठा) । (प्रगट) जो तुम मुझे रनवास की ऊंची भीति पर चढ़ा दो तौ इस चित्र को ऐसा छुपाऊं कि कोई न देख सके ॥ (बाहर गया)

मिश्र० । (आप ही आप) आहा राजा अपने धर्म को कैसा पहचानता है कि यद्यपि दूसरी पर आसक्त है तौ भी अपने अगले वचन का निर्वाह करता है ॥

(एक द्वारपाल पत्र हाथ में लिये आया)

द्वारपाल । महाराज की जय हो ॥

दुष्य० । द्वारपाल तुम ने इस समय महारानी वसुमती को तौ नहीं देखा है ॥

द्वार॰। हां महाराज मुझे मिली तौ थीं। परंतु मेरे हाथ में चिट्ठी देखकर उलटी लौट गईं॥

दुष्य॰। रानी समय को पहचानती है और मेरे राज काज में विघ्न डालना नहीं चाहती॥

द्वार॰। महाराज मन्त्री ने यह बिनती की है कि आज मुझ को रुपया सम्हारने के काम से[107] अवकाश न था। इस लिये केवल एक ही पुरकार्य किया है। सो बहुत सावधानी से इस पत्र में लिख दिया है। आप कृपा करके देख लें॥

दुष्य॰। पत्र मुझे दो। (पत्र लेकर पढ़ने लगा) महाराज के चरणों में यह निवेदन है[108] कि धनवृद्ध नाम एक बड़ा साहूकार था। उस का बेटा मारा गया और वह भी समुद्र में डूब गया। कोई पुत्र उस के[109] नहीं है और धन बहुत छोड़ा है। महाराज की आज्ञा हो तौ वह धन राजभण्डार में रखा जाय। (शोक से) आह निपुत्री होना मनुष्य को कैसी बुरी बात है। परंतु जिस के[109] इतना धन था उस के[109] स्त्री भी बहुत होंगी। इस लिये पहले यह पूछ लेना चाहिये कि उन स्त्रियों में से कोई गर्भवती है या नहीं॥

द्वार॰। मैं ने सुना है कि उस के[109] एक स्त्री साकेतक सेठ की बेटी के इन दिनों गर्भाधान के संस्कार हुए हैं॥

दुष्य॰। यद्यपि बालक अब तक गर्भस्थ ही होवे[111] तौ भी अपने पिता के धन का वही अधिकारी होगा। जाओ मन्त्री से हमारी यह आज्ञा कह दो॥

द्वार॰। जो आज्ञा॥ (बाहर गया)

दुष्य॰। ठहरो तौ॥

द्वार॰। (फिर आकर) आया॥

दुष्य॰। चाहे साहूकार के[109] संतान हो चाहे न हो उस का धन राज में लगाना न चाहिये। जाओ यह ढंढोरा नगर में कर दो कि मेरी

प्रजा में[112] जिस किसी को किसी प्यारे बांधव का वियोग हो वह दुष्यन्त को अपना धर्म का बांधव समझे ॥

द्वार॰ । यही ढंढोरा हो जायगा ॥ (बाहर गया)

(दुष्यन्त सोच में बैठा हुआ । द्वारपाल फिर आया)

द्वार॰ । महाराज आप की आज्ञा की नगर में बड़ी बड़ाई हुई ॥

दुष्य॰ । (गहरी सांस भरकर) जब कोई बड़ा मनुष्य विना संतान मरता है तौ उस की संपत्ति यों ही बिराने घर जाती है । यही वृत्तान्त किसी दिन पुरुवंशियों के संचय किये धन का होना है ॥

द्वार॰ । ईश्वर ऐसा अमङ्गल न करे ॥ (बाहर गया)

दुष्य॰ । धिक्कार है मुझे कि मैं ने प्राप्त हुए सुख को लात मारी ॥

मिश्र॰ । (आप ही आप) निश्चय इस ने यह अपनी निन्दा अपने जी से की होगी ॥

दुष्य॰ । हाय मैं बड़ा अपराधी हूं कि मैं ने अपनी धर्मपत्नी को जो किसी दिन पुरुवंश की प्रतिष्ठा होती ऐसे त्याग दिया जैसे कोई अपनी बोई धरती को फल आने के समय छोड़ दे ॥

मिश्र॰ । (आप ही आप) सब ने तौ नहीं छोड़ दिया । क्या आश्चर्य है कि फिर तुझे मिले ॥

चतुरिका । (आप ही आप) मन्त्री निर्दई ने उत्पात का भरा पत्र भेज राजा की क्या दशा कर दी है । देखो आंसुओं से बहा जाता है ॥

दुष्य॰ । हाय मेरे पितरों को नित्य यह खटका लगा रहता होगा कि जब दुष्यन्त संसार से उठ जायगा तब कौन हम को पिण्ड देगा[113] । मेरे पीछे कौन इस वंश के श्राद्धादिक करेगा । हाय अब तक तौ मेरे कुल के निपुत्री पितरों को मेरे हाथ से वस्त्र का निचोड़ा जल तौ भी मिल जाता था । फिर यह भी न मिलेगा[114] ॥

मिश्र॰ । (आप ही आप) राजा की आंखों पर इस समय मोह का ऐसा ऊञ्चल पड़ा है मानो सुन्दर दीपक की ज्योति में अंधेरा सूझे ॥

चतु॰। महाराज इतना शोक न कीजिये। अभी आप की तरुण अवस्था है। आप की रानियों के आप ही से यशस्वी पुत्र होंगे और आप के पितरों को दुख न मिलने देंगे॥

दुष्य॰। (दुख से) पुरु का वंश अब तक तौ फला फूला और शुद्ध रहा। परंतु अब मुझे प्राप्त होकर समाप्त हुआ[115] जैसे सरस्वती नदी ऐसे देश में जो उस की पवित्र धारा को बहने योग्य न था जाकर लोप हुई है[116]॥ (मूर्छित हो गया)

चतु॰। (आप ही आप) महाराज सावधान हूजिये॥

मिश्र॰। (आप ही आप) मैं चलकर संभालूं। नहीं। आप ही चैतन्य हो जायगा। मैं ने देवजननी अप्सरा[117] को शकुन्तला से यह कहते सुना था कि जैसे देवता अपना यज्ञभाग पाकर प्रसन्न हो जाते हैं तू भी अपने पति के स्नेह से शीघ्र ही आनन्द पावेगी॥ (उठकर चली गई)

(नेपथ्य में) क्या ब्राह्मण की रक्षा करनेवाला[118] कोई नहीं रहा॥

दुष्य॰। (सावधान होकर और कान लगाकर) अहा यह कौन माढव्य सा दुहाई दे रहा है। कोई है। कोई है॥

चतु॰। हो न हो[119] रानी की पिङ्गला इत्यादि सहेलियों ने उस को चित्र हाथ में लिये आ पकड़ा है॥

दुष्य॰। चतुरिका तू जा मेरी ओर से रानी को ललकारकर कह दे कि अपनी सखियों को क्यों नहीं बरजती है॥

चतु॰। जो आज्ञा महाराज की॥ (बाहर गई)

(फिर नेपथ्य में) मैं ब्राह्मण हूं। मेरे प्राण मत ले॥

दुष्य॰। निश्चय यह कोई ब्राह्मण आपत्ति में फसा है। हय रे कोई यहां॥

(बूढ़ा चोबदार आया)

चोबदार। महाराज की क्या आज्ञा है॥

दुष्य॰। देखो तो माढव्य का गला किस ने पकड़ा है॥

चोब॰। अभी समाचार लाता हूं॥ (बाहर गया और फिर कांपता हुआ आया)

दुष्य० । कहो पर्वतायन क्या है ॥

चोब० । महाराज बड़ा उत्पात है ॥

दुष्य० । तू कांपता क्यों है । बुढ़ापे में मनुष्य की क्या गति हो जाती है । डर से बूढ़े मनुष्य का शरीर ऐसे थरथराता है जैसे पवन लगने से पीपल का वृक्ष ॥

चोब० । अपने सखा को छुड़ाओ ॥

दुष्य० । छुड़ाओ । काहे में से ॥

चोब० । आपत्ति में से ॥

दुष्य० । क्या कहते हो ॥

चोब० । वह भीति जिस से आकाश के चारों कोने दिखाई देते हैं और बादलों के मिले रहने से मेघच्छन्द कहलाती है . . . . ॥

दुष्य० । सो क्या ॥

चोब० । उस भीति की मुंडेल से जहां नोलग्रीव कपोत का भी पहुंचना कठिन है एक पिशाच ऐसा आया कि किसी की दृष्टि न पड़ा[120] और आप के सखा को ले जाकर उसी भीति पर रख दिया ॥

दुष्य० । (तुरंत उठकर) हय मेरे रनवास में भी पिशाच रहते हैं । सत्य है राजा को अनेक विघ्न होते हैं । राजा उन उत्पातों को भी नहीं जानता है जो उसी के अधर्म से प्रतिदिन और प्रति छिन राजभवन में हुआ करते हैं । फिर वह क्योंकर जान सकता है कि मेरी प्रजा सुमार्ग में चलती है या कुमार्ग में । और जब राजा के कर्म आप ही निरङ्कुश हों तो वह प्रजा के कर्मों को किस भांति सुधार सकता है ॥

(नेपथ्य में) चलियो चलियो ॥

दुष्य० । (सुनता और दौड़ता हुआ) डरो मत मित्र । कुछ भय नहीं है ॥

(नेपथ्य में) भय क्यों नहीं है । भूत तो मेरा कण्ठ पकड़े[121] कलेजा ऐंठे[121] डालता है ॥

दुष्य० । (चारों ओर देखता हुआ) हाय रे कोई मेरा धनुष लावे ॥ (एक द्वारपाल राजा का धनुष बाण लेकर आया)

द्वारपाल । महाराज धनुष यह है ॥ (दुष्यन्त ने धनुष बाण ले लिया)

(नेपथ्य में) तेरे कण्ठ के लोहू का[123] प्यासा मैं तुझे ऐसे पछाड़ूंगा जैसे सिंह पशु को मारता है। अब बतला दुखियों की रक्षा के लिये धनुषधारणकरनेवाला दुष्यन्त कहां है जो तुझे बचावे ॥

दुष्य० । (क्रोध से) यह पिशाच तौ मुझे भी चिनोती देता है। अरे नीच खड़ा रह । मैं आया[124] । अब तेरी मृत्यु समीप पहुंची । (धनुष चढ़ाकर) पर्वतायन छत्त की गैल बताओ ॥

द्वारपाल । गैल यह है महाराज ॥ (सब तुरंत बाहर गये)

[स्थान एक बड़ी चौड़ी छत्त]

(दुष्यन्त आया)

दुष्य० । (चारों ओर देखकर) हाय यहां तौ कोई नहीं है ॥

(नेपथ्य में) बचाओ । कोई मुझे बचाओ । महाराज मैं तौ तुम्हें देखता हूं । तुम ही मुझे नहीं देख सकते हो । इस समय मैं ऐसा हो रहा हूं जैसे बिलाव का[125] ग्रसा चूहा ॥

दुष्य० । मुझे तू नहीं सूझता है । तौ क्या हुआ[126] । जिस अन्तर्ध्यानविद्या के बल से बैरी ने तुझे लोप कर रखा है उस को मिटाकर मेरा बाण बैरी को देख लेगा । माढव्य सावधान रहो । और तू अरे पिशाच मेरे शरणागत को न मार सकेगा । देख अब मैं यह बाण चढ़ाता हूं । यह तुझे बेधकर ब्राह्मण को ऐसे बचा लेगा जैसे हंस पानी में से दूध को निकाल लेता है[127] ॥ (धनुष ताना)

(मातलि[128] और माढव्य आए)

मातलि । महाराज इन बाणों के लिये आप के मित्र इन्द्र ने असुर बता दिये हैं । उन ही पर धनुष खैंचो । मित्रों पर स्नेह की दृष्टि चाहिये ॥

दुष्य० । (चकित होकर अस्त्र रख लिया) आहा इन्द्र के सारथी तुम भले आए ॥

माढव्य । हाय यह तौ बधिक की भांति मुझे मारे[129] डालता था । आप इस का आदर करते हो ॥

मातलि । (मुसक्याकर) महाराज मैं इन्द्र का संदेसा लेकर आया हूं । सो सुन लो ॥

दुष्य० । कहो । मैं कान लगाकर सुनता हूं ॥

मातलि । कालनेमि[130] के वंश में दानवों का ऐसा[131] एक गण प्रबल हुआ है कि उस का जीतना इन्द्र को कठिन हो रहा है ॥

दुष्य० । यह तौ मैं ने आगे ही नारद[132] से सुन लिया है ॥

मातलि । ऐसे शत्रुवंश को जब सौयज्ञकरनेवाला देवनायक न जीत सका तब जैसे सूर्य रैन का अन्धकार मिटाने को असमर्थ होकर चन्द्रमा से सहायता लेता है तैसे ही तुम को अपना मित्र जान बुलाया है । सो महाराज इस रथ पर चढ़ो और धनुष लेकर विजय को चलो ॥

दुष्य० । देवराज ने मेरे ऊपर बड़ी कृपा की है । इस से मैं सनाथ हुआ[133] । परंतु तुम यह कहो कि मेरे सखा माढव्य को तुम ने इतना क्यों सताया ॥

मातलि । आप को बहुत उदास देखकर चैतन्य करने के लिये मैं ने रोस दिलाया था । क्योंकि जैसे काठ गिरने से अग्नि का तेज बढ़ता है और छेड़ने से सर्प फण उठाता है ऐसे ही तेजस्वी पुरुष छोह दिलाने से पराक्रम दिखाते हैं ॥

दुष्य० । (माढव्य से होले) हे सखा देवपति की आज्ञोल्लङ्घन[133a] योग्य नहीं है । इस से तुम जाकर यह समाचार मन्त्री को सुना दो और कहो कि जब तक मेरा धनुष दूसरे कार्य में प्रवृत्त रहे तब तक अपनी बुद्धि से[134] प्रजा की रक्षा करे ॥

माढ० । यह तो कह दूंगा । परंतु मेरा गला घोंटे विना मातलि अपना संदेसा भुगता देता तो इस का[135] क्या बिगड़ता ॥

मातलि । रथ पर चढ़ो महाराज ॥ (दुष्यन्त रथ पर चढ़ा और मातलि ने रथ हांका)

---

## अङ्क ७

स्थान आकाश के बादल[1] ॥

(इन्द्र का कार्य करके दुष्यन्त और मातलि रथ पर चढ़े आकाश से उतरते हुए)

दुष्यन्त । हे मातलि मैं ने इन्द्र की आज्ञा पाली । सो यह बात तो कुछ ऐसी बड़ी न थी जिस के लिये मुझे इतनी प्रतिष्ठा मिली ॥

मातलि । (हंसकर) दोनों को यही संकोच है । आप ने इन्द्र के साथ इतना बड़ा उपकार किया है तो भी तुच्छ ही मानते हो । ऐसे ही आप के करतब के सामने देवराज लज्जित हो रहा है ॥

दुष्य० । ऐसा मत कहो । इन्द्र ने मेरा बड़ा सत्कार किया कि मुझे अपनी आधी गद्दी पर देवताओं के देखते[2] जगह दी । और अपने पुत्र जयन्त[3] के सामने जिसे इस बड़ाई के मिलने की अभिलाषा थी मेरे हृदय पर हरिचन्दन[4] लगाकर गले में मन्दार[5] की माला डाली ॥

मात० । हे राजा इन्द्र से आप किस किस सत्कार के योग्य नहीं हो । स्वर्ग को दो ही[6] ने दैत्यों के कण्टक से छुड़ाया है । एक तो आगे नरसिंह[7] के नखों ने और अब आप के तीक्ष्ण बाणों ने ॥

दुष्य० । हम को यह यश उन ही देवनायक की कृपा से मिला है । क्योंकि संसार में जब कोई बड़ा कार्य आज्ञाकारियों से बन पड़ता है[8] तो स्वामियों की बड़ाई का पुण्य समझा जाता है । क्या अरुण की सामर्थ्य थी कि रात्रि के अन्धकार को दूर करता कदाचित[9] सूर्य अपने आगे उस को रथ पर आसन न देता ॥

मात० । आप को ऐसा ही कहना उचित है । (रथ को हौले हौले चलाया) हे राजा अपने स्वर्ग तक प्राप्त हुए यश की गुरुता देखो । जिन रङ्गों से सुरसुन्दरी अङ्गराग करती हैं उन ही से देवता आप के चरितों को कल्पलता के पत्तों पर स्वर्ग के गाने योग्य[10] गीतों में लिख रहे हैं॥

दुष्य० । (नवता से) हे मातलि दानवों को जीतने के उत्साह में इधर से जाते हुए[11] मैं ने इस शुभ स्थान को भली भांति नहीं देखा था । अब तुम कहो इस समय पवन के कौन से मार्ग में[12] चलते हैं ॥

मात० । यह वही मार्ग है जिस में आकाशगङ्गा[13] के तट पर सूर्य चलता है और सब तारागण घूमते हैं । यह मार्ग परिवह[14] पवन का है जो नक्षत्र यहों का आधार है । और यही मार्ग विष्णु का दूसरा पैंड़[15] था जब कि हरि ने अहङ्कारी बलि को छला था ॥

दुष्य० । यह शोभा देख मेरे रोम रोम[16] प्रसन्न हो गये हैं । (पहियों को देखकर) अब हम मेघों के मार्ग में चलते हैं ॥

मात० । यह आप ने क्योंकर जाना ॥

दुष्य० । रथ ही कहे[17] देता है कि अब हम जलभरे बादलों में चलते हैं क्योंकि पहिये भीगे हैं और इन्द्र के घोड़ों के अङ्ग बिजली से चमकते हैं । मैं देखता हूं कि कोलाहल करते हुए चातक[18] ऊंचे ऊंचे पहाड़ों की चोटियों से अपने घोंसले छोड़ छोड़ नीचे उतरते हैं ॥

मात० । ठीक है । अभी एक क्षण में आप अपने राज्य में पहुंचते हो[19] ॥

दुष्य० । (नीचे को देखकर) स्वर्ग के घोड़ों के वेग से उतरने में यहां समस्त अचरज सा दिखाई देता है । अभी पृथ्वी यहां से इतनी दूर है कि पहाड़ के शिखर और घाटों में कुछ अन्तर नहीं जान पड़ता[20] । वृक्ष पत्रहीन से दृष्टि आते हैं नदियां श्वेत रेखा के समान दीखती हैं भूमण्डल ऐसा सूझता है[21] मानो किसी बली ने ऊपर को गेंद बनाकर[22] उछाल दिया है ॥

मात॰। (पृथ्वी को आदर से देखकर) हे राजा देखो मनुष्यलोक कैसा वैभव-मान दिखाई देता है॥

दुष्य॰। मातलि बतलाओ तो यह कौन सा पहाड़ है जो पूर्व और पश्चिम समुद्रों के बीच में सोने का सा कटिबन्ध दिखाई देता है और संध्या के मेघ के समान सुवर्ण की सी धारा बरसता है॥

मात॰। महाराज यह गन्धर्वों का हेमकूट[23] नाम पर्वत है। सृष्टि में इस से उत्तम कोई स्थान तपस्यासिद्धि करने के लिये नहीं है। इसी में मरीचि का पुत्र ब्रह्मा का पौत्र देवदानवों का पितर कश्यप[24] अपनी स्त्री अदिति समेत तपस्या कर रहा है॥

दुष्य॰। (श्रद्धा से[25]) कल्याण प्राप्त करने का यह अवसर चूकने योग्य[26] नहीं है। आओ उन को प्रणाम करके चलेंगे॥

मात॰। बहुत अच्छा। यह विचार आप का अति उत्तम है। अब हम पृथ्वी पर आ गये॥

दुष्य॰। (आश्चर्य से) रथ के पहियों का कुछ भी आहट न हुआ। न कुछ धूलि उड़ी। न उतरने में थकावट हुई॥

मात॰। हे राजा आप के और इन्द्र के रथ में इतना ही अन्तर है॥

दुष्य॰। कश्यप का आश्रम कहां है॥

मात॰। (हाथ से दिखलाकर) जहां वह योगी अचल ठूंठ की भांति सूरज की ओर ध्यान लगाए बैठा है उस से थोड़ी दूर पर कश्यप का स्थान है। राजा आप देखो इस तपस्वी के आधे शरीर पर बांबी चढ़ गई है और जनेऊ[27] की ठौर सांप की केंचुली पड़ी है। कंठ के आस पास सूखी लता लपट रही हैं। लटों में पंछियों ने घोंसले बना लिये हैं[28]॥

दुष्य॰। ऐसे उग्र तपस्वी को नमस्कार है॥

मात॰। (घोड़ों की रास खैंचकर) बस। यहां से आगे रथ न जाना चाहिये। अब हम उस स्थान पर आ गये हैं जहां स्वर्ग की नदी ऋषि के वन को सींचती है॥

दुष्य० । यहां इन्द्रलोक से भी अधिक सुख है । इस समय मेरा ध्यान ऐसा बंध रहा है मानो[29] अमृत के कुण्ड में न्हाता हूं ॥

मात० । (रथ को ठहराकर) महाराज अब उतर लीजिये ॥

दुष्य० । (हर्ष सहित रथ से उतरकर) तुम रथ को छोड़कर कैसे चलोगे ॥

मात० । इस का मैं ने यत्न कर दिया है । आप से आप[30] यहां खड़ा रहेगा । चलिये । मैं भी आप के साथ चलूंगा । महाराज इस मार्ग आओ और बड़े महात्मा तपस्वियों के स्थान देखो ॥

दुष्य० । जैसा आश्चर्य मझे इन तपस्वियों के देखने से होता है वैसा ही इन के पवित्र आश्रम के दर्शन से सुख मिलता है । सत्य है शुद्ध जीवों को यही योग्य है कि कल्पवृक्षों के वन में पवन खाकर[31] प्राण रक्खें । जिन नदियों का जल कनककमल के पराग से पीला दिखाई देता है उन में स्नान संध्या करें । जिन शिलाओं के टुकड़ों से रत्न बनते हैं उन पर बैठकर ध्यान लगावें । अपनी इन्द्रियों को ऐसा बस में रक्खें कि कदाचित[32] कोई बड़ी रूपवती अप्सरा भी आकर घेरे तौ मन न डिगे । जिन पदार्थों के लिये बड़े बड़े मुनीश्वर तप करते हैं सो इस आश्रम में प्राप्त हैं ॥

मात० । सत्पुरुषों की अभिलाषा सदा उत्तम से उत्तम वस्तु पाने के लिये बढ़ती रहती है[33] । (एक ओर को फिरकर) कहो वृद्धशाकल्य इस समय महात्मा कश्यप ऋषि क्या कर रहे हैं । क्या दक्ष की बेटी ने जो पतिव्रतधर्म पूछा था उन से संभाषण करते हैं ॥

दुष्य० । तौ अभी कुछ ठहरना चाहिये ॥

मात० । (राजा की ओर देखकर) आप इस अशोकवृक्ष की छाया में विश्राम करिये । तब तक मैं आप के आने का संदेसा अवसर देखकर इन्द्र के पिता से कह आऊं ॥

दुष्य० । बहुत अच्छा । (मातलि गया और दुष्यन्त की दाहिनी भुजा फरकी[34]) हे भुजा

अब तू वृथा सगुन क्यों दिखाती है। मेरे पहले सब सुख मिटकर केवल दुख रह गये हैं ॥

(नेपथ्य में) अरे ऐसी चपलता क्यों करता है। क्यों तू अपनी बान नहीं छोड़ता ॥

दुष्य॰। (कान लगाकर) हाय ऐसे स्थान में ताड़ना का क्या काम है। यह सीख किस को हो रही है। (जिधर बोल सुनाई दिया उधर देखके और आश्चर्य करके) आहा यह किस का पराक्रमी बालक है जिसे दो तपस्विनी रोकती हैं तौ भी खेल में नाहर के भूखे बच्चे को खैंचे [35] लाता है ॥

(सिंह के बच्चे को घसीटता हुआ एक बालक आया और उस के साथ दो तपस्विनी आईं)

बालक। अरे छावड़े तू अपना मुख खोल। मैं तेरे दांत गिनूंगा ॥

एक तपस्विनी। हे हठीले बालक तू इस वन के पशुओं को क्यों सताता है। हम तौ इन को बाल बच्चों के समान रखती हैं। तेरा खेल में भी साहस नहीं जाता [36]। इसी से तेरा नाम ऋषि ने सर्वदमन रक्खा है ॥

दुष्य॰। (आप ही आप) अहा क्या कारण है कि मेरा स्नेह इस लड़के में पुत्र का सा होता आता है [37]। हो न हो [38] यह हेतु है कि मैं पुत्रहीन हूं ॥

दू॰ तप॰। जो तू इस बच्चे को छोड़ न देगा तौ सिंहनी तुझ पर दौड़ेगी ॥

बालक। (मुसक्याकर) ठीक है। सिंहनी का मुझे ऐसा ही डर है [39] ॥ (रोस में आकर होठ काटने लगा)

दुष्य॰। (आप ही आप चकित सा होकर) यह बालक किसी बड़े बली का वीर्य [40] है। इस का रूप उस अग्नि के समान है जो सूखा काठ मिलने से अति प्रज्वलित होती है ॥

प॰ तप॰। हे बालक सिंह के बच्चे को छोड़ दे। मैं तुझे उस से भी सुन्दर खिलौना दूंगी ॥

बालक। पहले खिलौना दे दो। आओ कहां है॥ (हाथ पसारकर)

दुष्य०। (लड़के के हाथ को देखकर आप ही आप) आहा इस के हाथ में तौ चक्रवर्ती के लक्षण[41] हैं। उंगलियों पर कैसा अद्भुत जाल है और हथेली की शोभा प्रातकमल को भी लज्जित कर रही है॥

दू० तप०। हे सखी सुव्रता यह बातों से[42] न मानेगा। जा तू। कुटी में एक मिट्टी का मोर ऋषिकुमार शंकर के खेलने का रक्खा है। सो ले आ॥

प० तप०। मैं अभी लिये[43] आती हूं॥ (गई)

बालक। तब तक[44] मैं इसी सिंह के बच्चे से खेलूंगा॥

दू० तप०। (बालक की ओर देखकर और मुसक्याकर) तेरी बलैया[45] लूं। अब तू इसे छोड़ दे॥

दुष्य०। (आप ही आप) इस लड़के के खिलाने को मेरा जी कैसा चाहता है। (आह भरकर) धन्य हैं वे मनुष्य जो अपने पुत्रों को कनियों[46] लेकर उन के अङ्ग की धूल से अपनी गोद मैली[47] करते हैं और पुत्रों के मुख निष्कारण हंसी से खुलकर उज्जल दांतों की शोभा दिखाते और तुतले वचन बोलते हैं॥

दू० तप०। (उंगली उठाकर) क्यों रे ढीठ तू मेरी बात[48] कान नहीं धरता है। (इधर उधर देखकर) कोई ऋषि यहां है। (दुष्यन्त को देखा) अहो परदेसी आओ। कृपा करके इस बली बालक के हाथ से सिंह के बच्चे को छुड़ाओ॥

दुष्य०। अच्छा। (लड़के के पास जाकर और हंसकर) हे ऋषिकुमार तुम ने तपोवन के विरुद्ध यह आचरण क्यों सीखा है जिस से तुम्हारे कुल को लाज आती है। यह तौ काले सांप ही का धर्म है कि मलयागिर[48a] से लिपटकर उसे दूषित करे॥ (लड़के ने सिंह को छोड़ दिया)

दू० तप०। हे बटोही मैं ने तुम्हारा बहुत गुण माना[49]। परंतु जिस को तुम ऋषिकुमार कहते हो सो ऋषि का बालक नहीं है॥

दुष्य०। सत्य है। इस के काम ऐसे ही साहस के हैं कि यह ऋषिपुत्र

नहीं जान पड़ता। परंतु मैं ने तपोवन में इस का वास देख ऋषिपुत्र जाना था। (लड़के का हाथ हाथ में लेकर आप ही आप) आहा जब इस का हाथ छूने से मुझे इतना सुख हुआ है तौ जिस बड़भागी का यह बेटा है उस को कितना हर्ष देता होगा॥

दू॰ तप॰। (दोनों की ओर देखकर) बड़े अचंभे की बात है॥

दुष्य॰। तुम को क्यों अचंभा हुआ॥

दू॰ तप॰। यह अचंभा है कि इस बालक का तुम्हारा[50] कुछ संबन्ध नहीं है तौ भी तुम्हारी इस की[50] उनहार बहुत मिलती है। और दूसरे यह अचंभे की बात है कि यह तुम को आगे से नहीं जानता था और अभी इस की बुद्धि भी बालक है[51] तौ भी तुम्हारी बात इस ने क्यों तुरंत मान ली॥

दुष्य॰। (लड़के को गोद में उठाकर) हे तपस्विनी जो यह ऋषिकुमार नहीं है तौ किस का वंश[52] है॥

दू॰ तप॰। यह पुरुवंशी है॥

दुष्य॰। (आप ही आप) इसी से मेरी इस की[53] उनहार मिलती है। (इस को गोद से उतारकर) (प्रगट) पुरुवंशियों में यह रीति तौ निश्चय है कि युवावस्था भर[54] रनवास में रहकर पृथ्वी की रक्षा और पालन करते हैं। फिर जब वृद्धापन आता है वानप्रस्थाश्रम लेकर जितेन्द्री तपस्वियों के आश्रम में वृक्षों के नीचे कुटी बनाकर रहते हैं। परंतु मुझे आश्चर्य यह है कि इस बालक के देवता के से चरित्र हैं। यह मनुष्य का वीर्य[55] क्योंकर होगा॥

दू॰ तप॰। हे परदेसी तेरा सब संदेह तब मिट जायगा जब तू जान लेगा कि इस बालक की मा एक अप्सरा की बेटी है॥

दुष्य॰। (आप ही आप) यह तौ बड़े आनन्द की बात सुनाई। इस से कुछ और आसा बढ़ी। (प्रगट) इस की माता का पाणिग्रहण किस राजर्षि ने किया है॥

दू० तप० । जिस राजा ने अपनी विवाहिता स्त्री को विना अपराध छोड़ दिया है उस का नाम मैं न लूंगी ॥

दुष्य० । (आप ही आप) यह कथा तौ मुझी पर लगती है । भला अब इस बालक की मा का नाम पूछूं । (सोचकर) परंतु सत्पुरुषों की रीति नहीं है कि पराई स्त्री का वृत्तान्त पूछें[56] ॥

(पहली तपस्विनी खिलौना लेकर आई)

प० तप० । हे सर्वदमन यह कैसा शकुन्तलावण्य[57] है ॥

बालक । (बड़े चाव से देखकर) कहां है शकुन्तला मेरी माता ॥

दोनों तप० । (हंसती हुई) यहां तेरी माता नहीं है । हम ने दुअर्थी बात कही थी । अर्थात सुन्दर पक्षी दिखाया था ॥

दुष्य० । (आप ही आप) इस की मा मेरी ही प्यारी शकुन्तला है या इस नाम की कोई दूसरी स्त्री है । यह वृत्तान्त मुझे ऐसा व्याकुल करता है जैसे मृगतृष्णा प्यासे हरिण को निरास करती है ॥

बालक । जो यह मोर चले फिरेगा और उड़ेगा तौ मानूंगा । नहीं तौ नहीं[58] ॥

प० तप० । (घबराकर) आहा बालक की बांह से रक्षाबन्धन कहां गया ॥ (खिलौना ले लिया)

दुष्य० । घबराओ मत । जब यह नाहर से खेल रहा था तब इस के हाथ से गंडा गिर गया था । सो वह पड़ा है । मैं उठाकर तुम्हें दिये देता हूं[59] ॥ (उठाना चाहा)

दोनों तप० । हाय हाय इस गंडे को छूना मत ॥

प० तप० । हाय इस ने तौ उठा ही लिया ॥ (दोनों आपस में अचंभे से देखने लगीं)

दुष्य० । गंडा यह लो । परंतु यह कहो कि तुम ने मुझे इस के छूने से रोका क्यों था ॥

दू० तप० । इस लिये रोका था कि इस यन्त्र में बड़ी शक्ति है । जिस

समय इस बालक का जातकर्म[60] हुआ था तब महात्मा मरीचि के पुत्र कश्यप ने यह गंडा दिया था। इस में यह गुण है कि कदाचित धरती पर गिर पड़े तौ इस बालक के मा बाप को छोड़[61] दूसरा कोई न उठा सके॥

दुष्य०। और जो कोई उठा ले तौ क्या हो॥

प० तप०। तौ यह तुरंत सांप बनकर[62] उस को डसे॥

दुष्य०। तुम ने ऐसा होते कभी देखा है[63]॥

दोनों तप०। अनेक वार॥

दुष्य०। (प्रसन्न होकर) तौ अब मेरा मनोरथ पूरा हुआ॥ (लड़के को गोद में ले लिया)

दू० तप०। आओ सुव्रता। ये सुख के समाचार चलके शकुन्तला को सुनावें। वह बहुत दिनों से वियोग के कठिन नेम कर रही है॥ (दोनों बाहर गईं)

बालक। छोड़ो छोड़ो। मैं अपनी माता के पास जाऊंगा॥

दुष्य०। हे पुत्र तू मेरे संग चलकर अपनी माता को सुख दीजिये॥

बालक। मेरा पिता तौ दुष्यन्त है। तुम दुष्यन्त नहीं हो॥

दुष्य०। तेरा यह विवाद भी मुझे प्रतीति कराता है॥

(वियोग के वस्त्र धारण किये[64] और जटे हुए बालों की वेणी पीठ पर डाले[64] शकुन्तला आई)

शकु०। (आप ही आप) मैं सुन तौ चुकी हूं कि बालक के गंडे की दिव्य-सामर्थ्य का गुण प्रगट हुआ। परंतु अपने भाग्य का कुछ भरोसा नहीं है। हां इतनी आशा है कि कहीं[65] मिश्रकेशी का कहना सच्चा हो गया हो॥

दुष्य०। (हर्ष और शोक दोनों से) क्या योगिनी के भेष में यह प्यारी शकुन्तला है जिस का मुख विरह के नियमों ने पीला कर दिया है और वस्त्र मलीन पहने जटा[66] कंधे पर डाले मुझ निर्दई का वियोग सहती है॥

शकु०। (राजा की ओर देखकर और संशय करके) यह क्या मेरा ही प्राणपति है

जो वियोग की आंच से ऐसा कुम्भिला रहा है । जो मेरा पति नहीं है तो कौन है जिस ने बालक का हाथ पकड़कर अपना कहा और मुझे दूषण लगाया । यह कौन है जिस को बालक के गंडे ने बाधा न करी[67] ॥

बालक । (दौड़ता हुआ शकुन्तला के पास जाकर) माता यह किसी के कहने से मुझे अपना पुत्र बताता है ॥

दुष्य० । हे प्यारी मैं ने तेरे साथ निठुराई तो की । परंतु परिणाम अच्छा हुआ कि[68] तैं ने मुझे पहचान लिया । जो हुआ सो हुआ । अब उस बात को भूल जा ॥

शकु० । (आप ही आप) अरे मन तू धीरज धर । अब मुझे भरोसा हुआ कि मेरे भाग्य ने ईर्षा छोड़ी । (प्रगट) हे आर्यपुत्र मेरी तो यही अभिलाषा है कि तुम प्रसन्न रहो ॥

दुष्य० । प्यारी भ्रम में मुझे तेरी सुध न रही थी । सो आज दैव का बड़ा अनुग्रह है कि तू चन्द्रमुखी फिर मेरे संमुख आई जैसे ग्रहण के अन्त में रोहिणी फिर अपने प्यारे कलानिधि से मिलती है ॥

शकु० । महाराज की . . . . (इतना कहते ही गद्गद वाणी होकर आंसू गिरने लगे)

दुष्य० । हे सुन्दरी मैं ने जान लिया तू जय शब्द कहा चाहती थी । सो आंसुओं ने रोक लिया । परंतु मेरी जय होने में अब कुछ संदेह नहीं है क्योंकि आज तेरे मुखचन्द्र का दर्शन मिल गया ॥

बालक । माता यह पुरुष कौन है ॥

शकु० । बेटा मेरे भाग्य से पूछ ॥ (फिर रो उठी)

दुष्य० । हे सुन्दरी अब तू अपने मन से मेरे अपगुणों का ध्यान बिसरा दे । जिस समय मैं ने तेरा अनादर किया मेरा चित्त किसी बड़े भ्रम में होगा[69] । जब तमोगुण[70] प्रबल होता है बहुधा यही गति मनुष्य की हो जाती है जैसे अंधे के गले में हार डालो और वह उस को सर्प समझकर फेंक दे ॥ (यह कहता हुआ पैरों में[71] गिर पड़ा)

शकु॰। उठो प्राणपति उठो। मेरे सुख में बहुत दिन विघ्न रहा परंतु तुम्हारा हित अब तक मुझ में बना है[72]। यह बड़े सुख का मूल है। (राजा उठा) मुझ दुखिया की सुध कैसे आप को आई सो कहो॥

दुष्य॰। जब विरहबिथा का कांटा मेरे कलेजे से निकल जायगा तब सब वृत्तान्त कहूंगा। अब तू मुझे अपने सुन्दर पलकों से आंसू पोंछ देने दे जिस से मेरा यह पछतावा दूर हो कि उस दिन मैं ने भ्रम में आकर तेरे आंसू देखे अनदेखे किये थे॥ (आंसू पोंछने को हाथ बढ़ाया)

शकु॰। (अपने आंसू पोंछकर और राजा की उंगली में अंगूठी देखकर) अहा यह वही बिसासिन[73] अंगूठी है॥

दुष्य॰। इसी के मिलते मुझे तेरी सुध आई॥

शकु॰। तौ यह बड़ेगुणभरी[74] है कि इस से फिर आप को गई[75] प्रतीति मुझ पर आई॥

दुष्य॰। हे प्यारी अब तू इसे पहन जैसे ऋतु के चिह्न के लिये पृथ्वी फूल धारण करती है॥

शकु॰। मुझे इस का विश्वास नहीं रहा है। आप ही पहनो॥

(मातलि आया)

मातलि। महाराज धन्य है यह दिन कि[76] आप ने फिर अपनी धर्मपत्नी पाई और पुत्र का मुख देखा॥

दुष्य॰। मित्रों ही की दया से मेरी अभिलाषा पूरी हुई है। परंतु यह तौ कहो कि इस वृत्तान्त को इन्द्र जानता था या नहीं॥

मात॰। (हंसकर) देवता क्या नहीं जानते हैं। अब आओ। महात्मा कश्यप आप को दर्शन देंगे॥

दुष्य॰। प्यारी चलो और सर्वदमन की भी उंगली थामे चलो। महात्मा का दर्शन कर आवें॥

शकु॰। आप के संग बड़ों के संमुख जाने में मुझे लज्जा आती है॥

दुष्य॰। ऐसे शुभ समय में एक संग[77] चलना बहुत उत्तम है। ऐसा सभी करते आए हैं[78]। चलो। विलम्ब मत करो॥ (सब आगे को बढ़े)

स्थान। सिंहासन पर बैठे हुए कश्यप और अदिति बातें करते हुए दिखाई दिये॥

कश्यप। (राजा की ओर देखकर) हे दक्षसुता तेरे पुत्र की सेना का अग्रगामी मर्त्यलोक का राजा दुष्यन्त यही है। इसी के धनुष का प्रताप है कि इन्द्र का वज्र केवल शोभा मात्र रह गया है[79]॥

अदिति। इस के लक्षण बड़े राजाओं के से दिखाई देते हैं॥

मातलि। (दुष्यन्त से) हे राजा द्वादश आदित्यों[80] के माता पिता आप की ओर प्यार की दृष्टि से ऐसे देख रहे हैं जैसे कोई अपने पुत्र को देखता है। आप निकट चलो॥

दुष्य॰। क्या ये ही दक्ष की पुत्री और मरीचि के पुत्र हैं। ये ही ब्रह्मा के पौत्र पौत्री हैं जिन को उस ने सृष्टि के आदि में जन्म दिया था और बारह आदित्यों के पितर कहलाते हैं। क्या ये वे ही हैं जिन से त्रिभुवनधनी इन्द्र और बावन अवतार[81] उत्पन्न हुए॥

मातलि। हां ये ही हैं। (दुष्यन्त समेत साष्टाङ्गदण्डवत करी) हे महात्माओ राजा दुष्यन्त जो अभी तुम्हारे पुत्र वासव[81a] की आज्ञा पूरी करके आया है प्रणाम करता है॥

कश्यप। अखण्ड राज्य रहे॥

अदिति। तुम रण में अजित हो॥

शकु॰। महाराज मैं भी आप के चरणों में[82] बालक समेत प्रणाम करती हूं॥

कश्यप। हे पुत्री तेरा स्वामी इन्द्र के समान और पुत्र जयन्त के तुल्य हो। इस से उत्तम और क्या आशीर्वाद दूं कि तू पुलोमन[83] की पुत्री शची के सदृश हो॥

अदिति। हे पुत्री तू सदा सौभाग्यवती[83a] रहे। और यह बालक दीर्घायु

होकर तुम दोनों को सुख दे और कुल का दीपक हो। आओ बिराजो [84] ॥

(सब बैठ गये)

कश्यप। (एक एक की ओर देखकर दुष्यन्त से) तुम बड़े बड़भागी हो। ऐसी पतिव्रता स्त्री ऐसा आज्ञाकारी पुत्र और ऐसे तुम आप यह संयोग ऐसा हुआ है मानो श्रद्धा और वित्त और विधि तीनों इकट्ठे हुए ॥

दुष्य०। हे महर्षि आप का अनुग्रह बड़ा अपूर्व है कि दर्शन पीछे हुए [85] मनोरथ पहले ही हो गया। कारण और कार्य का सदा यह संबन्ध है कि पहले फूल होता है तब फल लगता है। पहले मेघ आते हैं तब जल बरसता है। परंतु आप की कृपा ऐसी है कि पहले ही फल प्राप्त करा देती है ॥

मातलि। महाराज बड़ों की कृपा का यही प्रभाव है ॥

दुष्य०। हे मरीचिकुलभूषण आप की दासी शकुन्तला का विवाह मेरे साथ गन्धर्वरीति से हुआ था। फिर कुछ काल बीते अपने मायके के लोगों के साथ यह मेरे पास आई। उस समय मुझे ऐसी सुध भूल गई कि इसे पहचान न सका और अपनी पत्नी का त्याग करके आप के कुल का अपराधी हुआ [86]। फिर जब इस अंगूठी को देखा तब मुझे प्राणप्यारी की सुध आई और जाना कि आप के सगोत्री [87] कन्व की बेटी से मेरा ब्याह हुआ था। यह वृत्तान्त हे महात्मा बड़े आश्चर्य का है। मेरी बुद्धि उस मनुष्य की सी हो गई जो अपने सामने जाते हुए हाथी को न पहचाने कि यह क्या पशु है। फिर उस के खोज देखकर समझे कि हाथी था ॥

कश्यप। जो अपराध बिना जाने [88] हुआ उस का सोच अपने मन से दूर करो। और [89] मैं कहता हूं सो सुनो ॥

दुष्य०। मैं एकाग्रचित्त होकर [90] सुनता हूं। आप कहें [91] ॥

कश्यप। जब अप्सरातीर्थ में तुम्हारे परित्याग से शकुन्तला व्याकुल हुई तब मेनका उसे लेकर अदिति के पास आई। मैं ने उसी समय

अपनी योगशक्ति[92] से जान लिया था कि तुम ने अपनी धर्मपत्नी को दुर्वासा के शाप बस होकर[93] छोड़ा और इस शाप की अवधि मुंदरी के दर्शन ही तक है ॥

दुष्य० । (आप ही आप) तौ मैं अपराध से बचा ॥

शकु० । (आप ही आप) धन्य हैं मेरे भाग्य कि स्वामी ने मुझे जान बूझकर नहीं त्यागा था । शाप से ऐसा हुआ । और अब बड़ी शुभ घड़ी है कि राजा ने फिर मुझे पहचान लिया । जिस समय यह शाप हुआ मैं अपने आपे में न हूंगी[94] । मेरी सखियों ने सुना होगा परंतु स्नेह के मारे मुझ से न कहा । तौ भी चलते समय इतना कह दिया कि जो कहीं तेरा पति तुझे भूल जाय तौ यह अंगूठी दिखा दीजियै ॥

कश्यप । (शकुन्तला की ओर देखकर) हे पुत्री अब तें ने सब वृत्तान्त जान लिया । अपने पति का अपराध मत समझ । उस ने शाप के बस[95] तेरा अनादर किया था । अब वह भ्रम मिट गया और तू रानी हुई जैसे दर्पण जब तक धुंधला रहे तब तक उस में प्रतिबिम्ब नहीं पड़ता फिर निर्मल होते ही मूर्ति ज्यों की त्यों[96] दिखाई देती है ॥

दुष्य० । महात्मा सत्य है । उस समय मेरी ऐसी ही दशा थी ॥

कश्यप । बेटा कहो तुम ने अपने इस पुत्र का भी जिस के जातकर्म[97] मैं ने आप वेदविधि से किये हैं कुछ लाड़ प्यार किया कि नहीं ॥

दुष्य० । महात्मा यह तौ मेरे वंश की प्रतिष्ठा है ॥

कश्यप । यह भी जान लो कि यह बालक अपनी वीरता से चक्रवर्ती होगा । और सातों[98] द्वीप में अखण्ड राज्य करेगा । जैसे इस ने यहां बालपन में वन के सिंह इत्यादि दुष्ट पशुओं को दण्ड देकर सर्वदमन नाम पाया है ऐसे ही युवा में प्रजा को भरण पोषण करके भरत[99] कहलावेगा ॥

दुष्य० । जिस बालक को आप से[100] महात्मा ने शिक्षा दी है वह निश्चय सब बड़ाइयों के योग्य होगा ॥

अदिति। अब शकुन्तला ने फिर अच्छे दिन देखे। इस लिये कन्व जी को भी यह वृत्तान्त सुनाना चाहिये। और इस की माता मेनका यहीं है। वह तौ सब जानती ही है॥

शकु॰। (आप ही आप) इस भगवती ने तौ मेरे ही मन की[101] कही॥

कश्यप। अपने तप के बल से कन्व जी सब वृत्तान्त जानते होंगे। परंतु यह मङ्गल की बात है। उन को सुनानी चाहिये॥

दुष्य॰ इसी से मुनि ने मुझ पर क्रोध न किया॥

कश्यप। (सोचकर) समाचार हमी कन्व को पहुंचावेंगे। कोई है॥

(एक चेला आया)

चेला। महात्मा क्या आज्ञा है॥

कश्यप। हे गालव तुम अभी आकाशमार्ग होकर[102] कन्व के पास जाओ और मेरी ओर से यह शुभ समाचार कह दो कि दुर्वासा का शाप मिटने से आज दुष्यन्त ने पुत्रवती शकुन्तला को पहचानकर अङ्गीकार कर दिया॥

चेला। जो आज्ञा॥ (गया)

कश्यप। अब पुत्र तुम अपने[103] स्त्री बालक समेत इन्द्र के रथ पर चढ़कर आनन्द से अपनी राजधानी को सिधारो॥

दुष्य॰। जो आज्ञा॥

कश्यप। हम आशीर्वाद देते हैं कि इन्द्र तुम्हारे राज्य में अच्छी वर्षा करे[104]। और तुम यज्ञ करके इन्द्र को अनुकूल रक्खो। इस भांति तुम्हारा परस्पर उपकार होने से दोनों लोक के वासी युगानयुग[105] सुख पावेंगे॥

दुष्य॰। हे महात्मा जहां तक हो सकेगा[106] मैं इस सुख के निमित्त सब उपाय करूंगा॥

कश्यप। अब और क्या आशीर्वाद दें॥

दुष्य॰। जो आप ने कृपा की है इस से अधिक और आशीर्वाद

क्या होगा[107] । और कदाचित आप प्रसन्न ही हुए हो[108] तो यह आशीर्वाद दो कि राजाओं की बुद्धि प्रजा का सुख बढ़ाने में प्रवृत्त रहे । और वेदपाठी सरस्वती[109] के पूजन में चित्त लगावें । और नीलकण्ठ लोहितजटा स्वयंभू सदाशिव[110] मुझे इस संसार के आवागमन से छुड़ावें[111] ॥

कश्यप । तथास्तु[112] ॥

(सब बाहर गये)

॥ समाप्तम्[113] ॥

# NOTES TO THE ŚAKUNTALÂ.

[When a reference is made from one note to another, a note in the same Act is always intended, unless otherwise specified.]

1. *liye* is an indeclinable past part. referring to an objective, and used in a sense akin to that of the conjunctive participle, but importing a continuance of the action spoken of, during the time indicated by the finite verb of the sentence in which it occurs. The word *chaṛhâ*, just before, is adjectival, and therefore retains its inflexional power.

2. The stage-directions are in the past tense, because the action is generally performed before the speech commences.

3. The black antelope was much esteemed for its skin, which was the appropriate dress of those who devoted the latter portion of their lives to holy meditation: see Manu, ii. 64, vi. 6. The land on which this animal naturally grazes is held to be fit for sacrificial purposes: see Manu, ii. 23.

4. *Lit.* "a thought of this nature is forming,—(it is) as though" &c. *Ki* could be optionally inserted before *mânoṉ*.

5. Śiva is called Pinâkin, "armed with a trident," or else with a wonderful bow, called Pinâka. Benfey thinks the latter. The Hindî text inclines us to understand a *bow*, as the Charioteer is comparing Dushyanta's *dhanush* with Śiva's *pinâk*.

6. Plural for singular. This is honorific. The incident probably alluded to will be found in Wilson's Vishṇu-purâṇa (ed. by Dr. F. Hall), vol. i. p. 131.

7. *kabhî* . . . . *kabhî*, "at one time . . . at another time."

8. Past tenses, to express the rapidity of the transitions. *Lit.* "See! he has stopped . . . . he has jumped," &c.

9. *kaisâ* and its congeners are frequently used, as here, interjectionally, not interrogatively. The sense is, "See, what a bound he has taken!"

10. *ki* is not infrequently used, as here, in the sense of "insomuch that."

11. *Transl.* "He appears quite up off the ground." Here one preposition governs another.

12. *dikhâî paṛtâ* or *detâ* literally means "the sight befalls *or* is given," respectively. *Lit.* "The very sight of him is not easy."

13. *Transl.* "hitherto the ground has been undulating." Notice that *thî* is here, and often elsewhere, the equivalent of "has been."

14. The verbal repetition denotes the repetition of the act. "With constant checkings."

15. *ek sî* = "level," "uniform."

16. "In *two* bounds."

17. *jo âjnâ* is an abbreviation of such a phrase as *jo âjnâ râjâ dete haiṉ us kâ sâdhar maiṉ karûṉgâ.*

18. See note 9.

19. See note 10.

20. *Lit.* "even the dust of (their) hoofs did not attach (to them);" that is, they outstripped the very dust raised by their own hoofs.

21. *karke* here, and in many other places, has the sense of *se*, "with."

22. *bhar* idiomatically follows substantives of time, to express the full or complete period mentioned. Sometimes, too, as here, it has the force of "single." *Transl.* "within one minute."

23. *sí* betokens likeness, semblance. *Lit.* "those which were apparently joined," *i. e.* "those which seemed a connected whole."

24. *Lit.* "through the swiftness of the wheels there was no interval at all, for a short time, indeed, between the far and the near."

25. The plur. is often thus used for the sing.

26. *Transl.* "the deer is within bow-shot."

27. This *tau* may be here rendered "to be sure." It does duty for that slight change of voice with which, in English, the subject of a phrase is, at times, emphasized.

28. *ki* here introduces the direct form of speech.

29. See note 17.

30. Here the present participle is used, because the charioteer stops the horses simultaneously with his signifying observance of the king's order.

31. Here the future is used as a subjunctive, the sense being "the arrow that should strike his tender body would be as if fire were to catch a heap of cotton." *Jo* and *so* are pronouns.

32. This use of *kahâṇ* is highly idiomatic. It indicates very great disparity between the objects spoken of. *Transl.* "What a contrast between thy thunder-bolt of an arrow and the brief life of this creature!"

33. *namaskâr karke*, "making an obeisance," or "with an obeisance."

34. Puru was the sixth in descent from Budha, the son of the Moon: he married a daughter of King Satyavrata, and was preserved from the general deluge by Vishṇu. Dushyanta was descended from this renowned prince, and is, therefore, called "the lamp of the race of Puru."

35. Much uncertainty prevails as to the origin of *ke* when used as here. Native grammarians think it a separate postposition, equivalent to the Persian *ba*, "to;" and Mr. Platts, in his scholarly Urdû Grammar (p. 193), considers it a true dative, derived from the Sanskrit *kṛite*, an opinion in which the learned Dr. Trumpp concurs. On the other hand, Dr. F. Hall, first among Hindî scholars, treats it (Hindî Reader, p. 139) as the inflected form of the genitive. For very many reasons, I am strongly of opinion that it is a true genitive; and this conclusion is fortified by the fact that, in the sentences in which it occurs, it generally expresses possession or endowment, and this is clearly one form of the genitive idea. This uncertainty as to the origin of the inflexion, however, causes no difficulty in its application; the phrase before us meaning "May there be *of* you a son," &c., or "May there be *to* you a son," &c. *i. e.*, "May you have a son like yourself, imperial and virtuous!" And so in other such cases. It is worthy of remark that, in such constructions, the genitive (not dative) is employed in Bangalî.

36. "Bowing."

37. Elliptic for *sir aur mâthe par hai.* According to Hindû belief one's fate is written on the forehead (see Hindî Reader, line 964). The compliment is that a Brâhman's word is fate.

38. Kanwa was a descendant of Kaśyapa, whom the Hindûs regard as the actual father of the inferior gods and demons, of men, fishes, and, indeed, all animals, by his twelve wives. Kanwa, from his ancestry and superior piety, seems to have been recognized as chief among the hermits residing on the banks of the Mâlinî.

39. "Should you have an opportunity."

40. Present part. = "being," "having existence." The sense is, "seeing our sacred rites *going on* without impediment, you will also perceive," &c.

41. The use of the 2nd pers. plural with the honorific *âp* is considered by many writers as inelegant, but will be found to occur frequently in this play, and in other Hindî books. Custom may, ultimately, improve its present character.

42. *kitne* is exclamational. *Transl.* "How

many are the good people preserved by this my arm, on which are the adorning marks of the twanging bow-string!"

43. See note 6.

44. *yâ* is considered as peculiar to Urdû, but will frequently be found in this play.

45. *Lit.* "to obviate the (malign) influence of her stars." There was a presentiment of some calamity about to happen to Śakuntalâ.

46. Somatîrtha is a place of pilgrimage in the west of India, on the coast of Gujarât, near the celebrated temple of Somnâth, whose gates are said to have been carried away by Mahmûd of Ghaznî, and were brought back by Lord Ellenborough in 1842.

47. *achchhâ* is here adverbial.

48. Notice this use of the present tense to express the future. It indicates readiness.

49. *Transl.* "she will tell the arch-sage the greatness of my piety."

50. See note 21.

51. Notice the use of *kadâchit* here; it supports conditionals "[Though] perchance no one had pointed it out," &c.

52. *aise* agrees with *chihn*: "What indications *of this kind* have you seen?" shortly, "How so?"

53. Notice that the dative is required with *dikhâî denâ*.

54. *Hingot* is a corruption of the Sanskrit *ingudi*, the *Terminalia catappa*. From the fruit of this plant oil is extracted, with which Indian ascetics anoint their bodies, and which they burn in their lamps.

55. *Lit.* "getting (meeting with, or *hearing*) my noise."

56. *bannâ* frequently, as here, signifies "to continue, to remain, to be." *Transl.* "they keep intent on their sports just as they were before."

57. Ascetics wore dresses made of bark. Fragments were necessarily detached, when they were washed in the river. The Sanskrit text differs completely from this.

58. Repeated to express dispersion, because different pieces of *chhilhâ* are spoken of.

59. *sâ* is often added in this way, to substantives, to express "likeness, similitude," agreeing with the substantive to which it is joined, not with any other to which it may be supposed adjective. *Lit.* "how like a line it is continued upon the river!"

60. This alludes to the practice of digging small trenches by the roots of trees, to conduct the water near them from wells.

61. *ho rahî hai* and *bandh rahî hai*, just above, are instances of the tense called by Hindûs *tâtkâlik varttamân*, "the present of then," *i. e.* of a former time.

62. *Transl.* "the kuśa-grass of which place," &c.

63. "Very leisurely."

64. Here the past tense is used where, in English, the present would be employed.

65. With the infinitive, *châhiye* has the sense of "must." "One must not be disrespectful to," &c.

66. See note 1.

67. *karke* is here a conjunctive participle.

68. A negative is commonly inserted in phrases such as this; the sense being "as long as I may *not* be returned," *i. e.* "until I do return."

69. Notice the interposition of *aur* between two participles which are called "conjunctive," because they are supposed to obviate the use of conjunctions. A conjunction is properly inserted because the second action does not arise out of the first. There are many other like instances in the course of the play.

70. Throbbings in the right arm or right eye-lid of a man were thought to presage good fortune; similar feelings on the left side were of ominous import. Throbbing of the right arm, as in the text, specially indicated union with a beautiful woman.

71. Notice the infinitive. "What result is to be from," &c.

72. *kuchh* refers to *striyoṇ*. *Lit.* "a voice as if of some women."

73. *anusâr* generally, but not always, is preceded by *ke*. The sense is, "each according to her strength."

74. See note 1.

75. *Transl.* "How fascinating are their glances!"

76. The infinitive, in constructions such as this, (*i. e.* where the sign of the genitive is *not* interposed) agrees with the subs. with which it is connected. If the genitive sign were used, the infinitive would be masculine; as *chhabi kâ milnâ*, but *chhabi milnî*.

77. *jaise . . . . waise hî* here imports that wild flowers put to shame flowers of the garden, as much as the beauty of the rustic girls in the King's presence eclipses that of the court-ladies.

78. The future is here used to express "must."

79. *tere* agrees with *ang*.

80. Here *se* is truly adjectival, agreeing with *ang*.

81. Notice this use of *men* to express "for." *Lit.* "my affection is *in* these plants," *i. e.* "I have an affection *for* these plants."

82. "Like (that) for one's own full brother." *Sahodar* is a brother related through both one's own father and mother, as contrasted with a half-brother.

83. The imperative of *chalnâ*, though it really means "go, move," is often employed, as here, as the equivalent of "come," especially when meaning "to come along with" anyone.

84. See note 30.

85. *chakit hokar* is here adverbial. It means "surprisedly."

86. See note 78.

87. This looks like a neuter verb made passive; but it is really a compound verb on the model of *chalâ jânâ*.

88. *aisâ hai jaise*, &c., "it is as though," &c.

89. The *Acacia suma*, the wood of which is very hard.

90. The double negative is here emphatic.

91. *hî*, affirmative emphasis. "A bark dress does indeed suit," &c.

92. "Scum itself looks well on the lotos."

93. Here *khulti hai* means "acquires beauty." *Transl.* "And even a dark line gains grace (when) on the full moon."

94. The *âm*, or mango; in the original Sanskrit *keśara*, that is, *Mimusops elengi*, a strong-scented flower, reckoned among the flowers of Paradise.

95. See note 9.

96. Notice the use of *se* with *lipaṭnâ*: "to adhere *with*," "to cling to."

97. See note 10.

98. See note 35.

99. In this sentence *jo* is three times understood, before *adhar*, *bhujâ*, and *nava yovan*. *Lit.* "The lips (which) are Śakuntalâ's—*they* are the young buds of the vine; the arms (which are hers)—*they* are drooping tendrils," &c.

100. The *e* of *chhoṛe* is emphatic.

101. *Lit.* "Let me not at any time forget myself!" that is, "Rather would I forget myself."

102. See note 9.

103. The *e* of *kahe* is emphatic.

104. "Somewhat vexedly;" *hokar* is adverbial, and *sî* diminishes the force of the substantive.

105. *Transl.* "What is the matter with you now?" *Sûjhnâ* here means "to occur."

106. *bât* understood; the sense being, "some very similar expression."

107. *Transl.* "or else some perplexity is arisen in my mind." The next word, *parantu*, may be translated "anyhow."

108. *yogya* forms, here, almost a compound adjective with the preceding infinitive.

109. See note 78.

110. *Lit.* "my heart is become in subjection to her," *i. e.* "I am captivated by her."

111. A pure Brâhmanî on both the mother's and the father's side was not permitted to become the wife of a king. See Manu, iii. 12, 13. A Brâhman might marry a woman of the lower castes (Manu, x. 64, 65); and the female offspring of such a marriage might become the wife of a Kshattriya The children of such a marriage were of the Sûta or charioteer class: see Manu, x. 11, 49.

112. "Well! be it as it may," &c.

113. See note 65.

114. A mere exclamation of impatience, equivalent to the French "Mon Dieu!"

115. "Somewhat in a flurry."

116. "Coquettishly."

117. Notice the future tense to express "about to." The sense is, "thou approachest her ears, as though thou wert about to impart some secret message."

118. "while," not "until."

119. "Whom need I fear?"

120. "Now, come what may," &c.

121. "Wherever I go, he hovers on close behind me." *Lagâ* indicates the constancy, and the emphasis in *pîchhe hî pîchhe*, the closeness, of contiguity.

122. The regular form of salutation addressed to persons engaged in religious exercises was, "I trust your devotional rites may be effectual."

123. Water for the feet is one of the first things provided in all eastern countries; and in India the rights of hospitality were stringently enforced. The Hitopadeśa tells us (ch. i. st. 64): "The stranger who turns away from anyone's house disappointed, leaves his wickedness with the (householder), and takes the virtue (of the house) with him." See also Manu, iv. 29, 154, 253.

124. *haule* means, more generally, "slowly," but is used here for "softly," "in an under tone."

125. "one by one."

126. Notice the genitive here; it converts the pronominal *âpas* into a substantive. There is a similar expression in Act IV. The sense is, "has fitly established between you corresponding friendship;" for *taisi* is understood before *prîti* The Sanskrit of this passage is, *aho samavayorûparamaṇîyam bhavatînâṁ sauhârdam*, "Your friendship is delightful from equality of age and beauty."

127. This use of *ke sâth* for *se* is now unhappily common.

128. "Of what royal house are you the ornament?" Notice *kaun se*, not *kis*.

129. *kyâ kâraṇ hai jis se* may be translated by "For what reason?"

130. *Transl.* "Anasûyâ is saying what is kind to thee," *i. e.* she is making the very inquiries which Sakuntalâ would have wished made.

131. *karûṅhîgâ* is an emphatic form of the future, frequently occurring in this play. The particle *hî* is inserted before the affix *gâ*; and the fact of its being so inserted throws some light upon the formation of the future tense in Hindî. The sense is, "Come what may, I *will* converse with her." Ennius ventured on a yet more daring tmesis, when he wrote "saxo *cere* comminuit *brum*;" for he bisected the *cerebrum* itself. *Ho so ho* is the equivalent of the Sanskrit *bhavatu*, "let it be [as it may]."

132. *sauṇp rakhnâ* is intensive, = "to entrust to."

133. *Lit.*, "somewhat abashed and fascinated-like."

134. This is an exclamation. "Would that Kanwa were at home to-day!"

135. *Transl.* "What if he were?"

136. *se* idiomatically omitted.

137. This is a conditional form; and it is plural honorifically.

138. This speech is highly idiomatic. It means, "Go, be off; there is something quite different in your mind; go, I will not listen to you." After *terî* the word *bât* is, by a common ellipsis, omitted.

139. The present tense; but it here means, "I, for my part, am about to ask," &c.

140. Viśvâmitra is said to have been the son of Gâdhi, king of Kanauj, who won the dignity of saintship, after a long struggle with the Brâhmans. It was while Viśvâmitra was practising the austerities which were to raise him to the saintly office, that Indra, jealous of his increasing power, sent the nymph Menakâ to seduce him from his life of mortification. These events are recorded in the Râmâyaṇa, i. 51. 65.

141. *Transl.* "It must be that you are about to name Viśvâmitra."

142. *Transl.* "Kanwa is called her father, inasmuch as," &c.

143. *Lit.* "to him she was met lying." This is the idiom for, "he found her lying" &c.

144. This is an exclamation.

145. *to* is here merely emphatic.

146. *Transl.* "Now recount to me her origin, from [its] beginning."

147. *Transl.* "feeling apprehension."

148. Mortals, by the practice of extraordinary devotion, could acquire merit sufficient to enable them to dispossess the gods of Swarga, or heaven. This was the cause of occasional alarms among the immortals.

149. *Transl.* "As to what follows," or "for the rest." *Áge* is applied to both future and past.

150. After *ab* the word *jo* is understood.

151. *Transl.* "Why should it not be so?"

152. *Transl.* "were it not so" &c.

153. *Transl.* "where would one find . . ."?

154. The word *kahiṇ* here expresses doubt. The sentence means, "But there is this surmise, that possibly [her] friend may have spoken of marriage jestingly."

155. The word *bât* is here understood.

156. *abhî* here = "still."

157. *Transl.* "no one has power over hermits."

158. *bairî* is adjective to *bânprasthaniyam.*

159. See note 44.

160. *sî* here = *sarîkhî*; "deer with eyes like her own."

161. "fit, suitable, equal."

162. See note 108. The sense is, that the shining object which he feared was like fire, he now finds to be a jewel which can be touched.

163. *baknâ,* like other verbs expressing "speaking," &c., takes the ablative. *Transl.* "Anasûyâ is talking nonsense to me."

164. *Lit.* "so got up as though he would stop her."

165. The past part. is now rarely used in conjunction with *châhnâ*; Capt. Holroyd says that it is never used with the past tenses of *châhnâ.*

166. *Transl.* "Had not virtue, perchance, helped [me] what would have come to pass!" *Kadâchit* is preceded by *jo* or *yadi* understood; see note 51.

167. "Who will stop me?"

168. This sentence is very idiomatic. *Transl.* "Friend! one should keep one's word, though. There are still two more trees remaining for thee to water."

169. Infinitive for imperative. Mr. Etherington (Hindî Grammar, § 544) thinks this an Urdû idiom and inelegant; but it is freely used by every Hindî writer, even the most careful who has yet appeared, viz. Mathurâprasâda Miśra. Far from being inelegant, it is at times employed when a little courtly etiquette is intended. Often, too, it is aoristic: hence it is appropriate in the Ten Commandments.

170. Adverbial: "forcibly."

170*a*. This is an instance of the statical use of the pres. part. It would scarcely have required a note, had not so recent a writer as Capt. Holroyd denied the correctness of such phrases (Tashîl-ul-Kalâm, p. 117). The participle is used absolutely (in the locative) because it does *not* refer to the subject of the principal verb *thak jânâ*: see Platts's Hindûstânî Grammar, p. 333. The simplest explanation of the construction is, that *meṇ* is understood after *uṭhâte.*

171. The word *bât* is understood.

172. *Transl.* "now go, if you choose."

173. Neuter past part., used adjectivally, with *hai* for principal verb. *Transl.* "is entangled."

174. The word *man* is understood.

175. Neut. past part. *Lit.*, "so her [mind] appears arrested by me."

176. *yadyapi* is understood before *merî or,* and *dekhti huî* after it.

177. This is a masc. compound; the *kî* agrees with *dhûl.*

178. *Transl.* "as an embodied hindrance to our penance."

179. *Transl.* "with his feet entangled in creeping plants."

180. See note 9.

181. *kiye ḍâltâ hai* is more intensive than *kar ḍâltâ hai.*

182. *paṛnâ* with infinitive = "must."

183. *Transl.* "Gautamî will be anxious about thee."

184. *jis se* = "so that."

185. *Lit.* "by me it is not gone," *i. e.* "I cannot go." It is rather unusual to find *se* employed thus with a neuter verb, but by no

means unusual to find it with a transitive participle in this sense.

186. *sarîkhâ* generally forms adjectival phrases thus, being added to an accusatival base.

187. *Transl.* "We have not shown the hospitality due to men like you." Here again a neuter verb has *se;* but it does not, as in note 185, imply "impossibility."

188. "We are, therefore, ashamed to ask," &c.

189. See note 169.

190. *ek tau . . . dûsre,* "for one thing . . . for another," &c.

191. *Dâbh* is a corruption of the Sanskrit *darbha,* the *Poa cynosuroides,* or *kuśa*-grass. It was deemed very sacred, and was used as a substitute for *munja,* in making the sacrificial cord of the Brâhmans (*see* Manu, ii. 43). In the Atharva-veda it is even addressed as a deity: "Destroy, O sacred grass [*darbha*], my foes; exterminate my enemies" (see Colebrooke's Essays, vol. i. p. 81, ed. 1873).

192. The *kurâ* (or *kuravaka,* Sans.) is a species of Barleria, with purple flowers, and covered with sharp prickles. It is also the name of the Red amaranth.

193. *Transl.* "she makes her exit in confusion."

194. See note 185.

195. *Transl.* "I will take up my abode somewhere just in the vicinity of the wood."

196. *Lit.,* "How can the desire of beholding Śakuntalâ's blandishments leave my heart?"

197. *Transl.* "a pennon moving against the wind."

## ACT II.

1. This is the name of the Brâhman who acts as jester in the play. Śivaprasâda, in his edition of the Śakuntalâ, substitutes *Mâtali* for the proper name of this character; but this conflicts with *Mâtali,* the name of Indra's charioteer, who is introduced further on. Prof. Monier Williams, in his Sanskrit text, has the appellative *vidûshaka,* "jester."

2. The word *bât* is understood.

3. *Transl.* "I think I must give up everything, and rest quiet."

4. *Transl.* "there is a scampering."

5. *Transl.* "should you feel thirsty" &c.

6. *ku,* as a prefix, gives to nouns a bad sense; and *so bhî kusamay* here means, "and even that at unsettled times," *i. e.* in a hap-hazard way.

7. *nîndbhar* is adjective to *sonâ;* and the two together may be rendered by "sound sleep."

8. *Transl.* "the sons of slaves cry out nothing but 'flesh.'"

9. *Transl.* "These have been [my] grievances hitherto."

10. *Lit.* "What-like returning to town [is there] now?" *i.e.* "What chance is there now of returning to town?"

11. "Until I catch sight of the king, I can't know what is in store for me.

12. "he comes in altered guise;" *badle* is a past part. used absolutely.

13. *Transl.* "He is actually coming in this very direction." The separation of *âtâ* from *hai* increases the emphasis: see n. 55, Act III.

14. "assuming a stiff-jointed attitude."

15. *sahî* is emphatic. The meaning is, "Come, leaning this way is the thing."

16. *aisâ* is here adverbial: "my heart is so agitated," &c.

17. The singular form is often thus employed for the plural.

18. The word *châh* is understood in both places.

19. *Lit.,* "when one's [affection] is fixed on anyone, it seems that that one's [affection] also must be fixed upon me." The particle *ki* here introduces the *oratio directa;* and this causes the change from the impersonal to the personal form.

20. *anakhnâ* is here used as an active verb.

21. "it was evident to my mind," &c.

22. "what concerns their own interest."

23. Inelegant after *âp.* The writer should have put *pûchhte haiṉ,* unless *tum* be understood, in which case *âp* is emphatic.

24. Plural for singular = "I did not understand you."

25. "Did it bend itself down?" *Apne âp* = *âp se âp*, "spontaneously," "of itself."

26. *Transl.* "It must have been bent by the stream."

27. *Transl.* "and should act like foresters."

28. *idhar .... udhar*, "on the one hand .... on the other hand" &c.

29. "How am I to discharge my bow at deer, the co-dwellers of my beloved!" &c. Notice the future for the potential.

30. *Transl.* "Can one know what thought is in your mind? My words are become like wailing in a wood."

31. The aorist is here used in the sense of the second future;—"shall have rested."

33. "His Majesty sits waiting for you." *Lit.*, "watching your way, the king is seated." Notice the use of the Persian word *râh*.

34. "insomuch that," &c.: *kaisâ*, just before, is, of course, exclamational.

35. *Transl.* "his bulk is mountain-like, and his strength like *that of* an elephant." Notice the difference in meaning caused by inserting the genitive before *sâ*.

36. "the tracks of animals of the chase."

37. "How is it Your Majesty is seated?" *i. e.* Why do you stay? 2nd pers. plur. again with *âp*.

38. *Transl.* "Do you keep to your purpose."

39. The word *bât* understood.

40. "How varying is the condition of animals from anger and from fear!"

41. *bahlâne kî* = "for diverting."

42. *Transl.* "What is come to you, that ...?" &c.

42*a*. *bahut* here = "too much."

43. *Transl.* "May some old bear not seize upon you, one day, in mistake for a jackal!"

44. *Transl.* "Your Majesty's wish [shall be obeyed]."

45. "A consuming energy kindles up within them."

46. *Sûryakânti* means "beloved of the sun." It is one of the names of crystal. From the text we may infer that the Hindûs were familiar with the burning-glass, at the time of Kâlidâsa.

46*a*. *waise* here means "in an ordinary way." It is very idiomatical.

47. Notice the use of the ablative here. The meaning is, "to the touch."

48. These verbs agree with *sûryakânti*, although *svabhâv* is the nominative of the relative clause.

49. "The king's order [shall be obeyed]."

50. A continuative form. *Transl.* "Just so may you always be frustrated."

51. The use of the past tense of *rahnâ* for the present is very common. *Transl.* "Now not even a fly is left here," or "has been left behind."

52. "That is true; because Your Highness is ever before my eyes."

53. Notice that *bhâ<u>n</u>â* takes the dative.

54. "Well, then, what will [you] get from this?"

55. This use of the word *alîn* is rather puzzling. Its ordinary senses would be "undissolved," or "unabsorbed;" but it is here, like its possible prototype the Pâli *alîno*, used in the sense of "unconnected," "unattached." Mâḍhavya tells Dushyanta that the girl he is in love with is a Brâhman's daughter, and therefore beyond his reach (see note 111, Act I.); to which the king replies, "Why do people, with upturned faces and open eyes, stare at the new moon?" The implied answer is, "From sheer fatuity." Dushyanta continues, "Do you rest assured that people of the Puru race never fix their hearts upon an object with which they have no (proper) connection." The sentence है क्या . . . देखता है has warrant from only very few Sanskrit MSS., and is regarded as spurious. For *alîn vastu* the Sanskrit has *parihârye vastuni*, "on a forbidden object."

56. "Providentially."

57. The word *bât* is understood.

58. "It is so. How can she whom the king may praise not be superlative?"

59. "How could I praise her too highly!"

